करने के लिए शराब के बरतन फोड डाले और फिर कभी शराब न पीने की शपथ की। उसने अपने सिपाहियों से कहा कि "अब अपने प्राण तो बच नहीं सकते। अत पराक्रम दिखला कर मरना अच्छा है"। कुछ दिनो तक दोनों पक्षों की फौजें पडाव डाले एक दूसरे के सामने अडी रहीं। ऐसे मौके पर यदि राणा साँगा ने कहीं मुगलों की फौजों पर एकदम हमला कर दिया होता तो वह अवश्य ही जीतता, लेकिन ऐसा न करने से बाबर को तैयारी करने का मौका मिल गया। अन्त में सन १५२८ के मार्च महीने की १६ वीं तारीख को अन्तिम लडाई हुई। लड़ाई के शुरू होते ही राणा सागा का एक दरबारी रूठ कर बाबर से जा मिला। लड़ाई अभी शुरू ही हुई थी कि राणा साँगा घायल हुआ और उसके अनेक साथी मारे गये। इससे राजपूतों के पैर उखड गये, और बाबर की जीत हुई। बाबर ने राजपूतों के सिर काट कर एक ढेर तैयार किया और "गाजी" (अर्थात् काफिरो को मारनेवाला) की पदवी स्वय धारण की। यही पदवी बाद को मुगलों द्वारा दिये गये सनद पत्रों में और उनके चलाये गये सिक्को में नियमित रूप से अकित की जाती थी। सीकरी की लड़ाई के बाद ही बाबर ने फौरन बुन्देलखड में चदेरी का किला ले लिया और फिर बिहार प्रान्त को अपने राज्य में मिला लिया। राज्य में शान्ति स्थापित करने के पूर्व ही बाबर अचानक बीमार पडा और आगरे में सन् १५३० में मर गया।

बाबर ने भारत में केवल पाँच ही वर्ष शासन किया, तथापि शासकों की गिनती में वह सब से बढ़ कर गिना जाता है। बचपन से ही उसने अनेक सङ्कटों का सामना किया था। वह

ने भी तीन बार हुमायूँ से विद्रोह किया, इसलिए हुमायू
उसकी आँखें निकलवा लीं। इसके कुछ वर्ष बाद मक्के जाते स
कामराँ मर गया ( सन् १५५७ )। मिर्ज़ा अस्करी को हुमायू
देश निकाले का दण्ड दिया। वह भी मक्के जाते समय मर
( १५५८ )। हुमायूँ ने कामराँ को क़ैद कर के काबुल में अ
शासन शुरू किया। बाद को भारत में विद्रोह फैलने के स
चार सुन हुमायूँ ने सन् १५५५ ई० में दिल्ली पर चढ़ाई की
अपना खोया हुआ राज्य वापस लौटा लिया।

## (४) सूरवंश (सन् १५४०-५५), शेरशाह (१५४०-१५४

हुमायूँ को हरा कर शेरख़ाँ ने दिल्ली में प्रवेश किया।
सूरवंशी पठान था। अत यह और इसके बाद के इसी वंश के अ
बादशाह सूरवंशी कहे जाते हैं। यह पठानी शासन केवल १०
तक रहा। शेरशाह पराक्रमी सिपाही और प्रवीण शासक
फ़ौजी और राज्य करने के काम में दोनों में ही वह सब
अगुआ था। भिन्न भिन्न स्थानों के राजपूत राजे उस समय
स्वतन्त्र थे और अपने स्वातन्त्र्य की रक्षा के लिए प्रयत्न कर
थे। उन्होंने उस समय तक भी मुसलमानों से हार न मानी
भूपाल के पास रायसीन नामक स्थान है। यहाँ के ठ
प्राणमल ने ६ मास तक बड़े पराक्रम के साथ शेरशाह का सा
किया। उसके वृत्तान्त को पढ कर चित्त चकित हो उठता
मारवाड़, चित्तौड, रणथम्भौर इत्यादि सभी स्थानों में शेरशाह
वैसी ही कठिन लडाइयाँ लड़नी पड़ीं। लेकिन सन् १५४५
कालिंजर किले पर कब्ज़ा करने में एक सुरङ्ग के फट पड़ने
वह मर गया। उसने पाँच वर्ष तक राज्य किया। उसका अ
काश समय लड़ाई में बीता। इतने पर भी उसने प्रजा के कल

के लिए कई कार्य किये। रैयत से कर वसूल करने की पद्धति शेर शाह ने शुरू की। इसी पद्धति के अनुसार बाद को अकबर ने भी काम किया था। बङ्गाल से पेशावर तक दो हजार मील की लम्बी एक सड़क शेरशाह ने तैयार कराई और उसके दोनों ओर पेड़ लगवाये। प्रजा के लाभ के लिए घोड़ों पर डाक भेजने का प्रबन्ध किया। भिन्न भिन्न स्थानों में अन्न-क्षेत्र और धर्मशालाएँ खोल कर यात्रियों का कष्ट दूर किया। राज्य भर में तोल और माप के बँटखरे और पैमाने स्थिर किये। रुपये का सिक्का भी शेरशाह ने चलाया था। सारांश यह कि अफगान घरानों में शेरशाह ही एक ऐसा शासक हुआ है जिसका शासन उच्च कोटि का कहा जा सकता है। यदि वह कुछ दिन और जिन्दा रहता तो उसके द्वारा अन्य अनेक अच्छे कार्य होते। उसके लड़के सलीमशाह ने ९ वर्ष तक सुख से राज्य किया। वह अपने पिता के समान परा क्रमी न था, लेकिन प्रजा हित में अवश्य समान था। वह सन् १५५४ में मरा। इसके बाद मुहम्मदशाह सूर ने शासन करना शुरू किया।

हेमू नामक एक हिन्दू बड़ा चतुर व्यक्ति था। यही महम्मद का मन्त्री था। महम्मदशाह दुर्व्यसनी और दुर्बल था। उसका शासन ठीक ठीक नहीं जमा। अत हेमू ने अपने मालिक का काम बड़ी सावधानी से किया। इसी बीच में हुमायूँ तथा उसका लड़का अकबर और उसका विश्वस्त सरदार बैरामखाँ ने मिल कर दिल्ली पर चढाई की। यह लड़ाई सरहिन्द में हुई। इसमें हेमू की पूरी हार हो गई और दिल्ली के तख्त पर हुमायूँ का फिर से अधिकार हो गया।

इस प्रकार के कठोर परिश्रम करने और अपार कष्ट सहने के

का प्रधान हेमू, पठानों की नौकरी में रहने से, हिन्दू-पद पादशाही का बड़ा पक्षपाती था। उसने विक्रमाजित नाम रखकर फ़ौज को इकट्ठा किया और तोपख़ाना जमाया। अकबर की धाक जमने से पहले ही उसने उसको हरा कर आगरे पर अपना अधिकार कर लिया। तब तो अकबर भी पंजाब की ओर से उसका सामना करने को आया। दोनों की मुठभेड़ ता० ५-११-१५५६ को पानीपत के मैदान में हुई। बड़ी घमासान लड़ाई हुई। हाथी पर बैठकर सब-से आगे हेमू लड़ने लगा। इतने में शत्रु का एक तीर उसकी आँख में जा लगा। इसलिए वह गिर पड़ा। इसी समय बहरामख़ाँ ने उसका सिर काट लिया। यह पानीपत की दूसरी लड़ाई है। इस विजय से अकबर की धाक जम गई। बाद में बैराम और अकबर में परस्पर अनबन हो गई। अकबर का स्वभाव नरम था, लेकिन बैरामख़ाँ का स्वभाव बड़ा कड़ा था। अकबर जैसे जैसे बड़ा होता गया, तैसे तैसे उसको अधिक अधिकार बैरामख़ाँ ने न दिये। इसलिए अकबर ने बैरामख़ाँ को दूर कर स्वयं सब अधिकार उससे छीन लिये। इससे बैराम ख़ाँ नाराज हुआ और उसने अकबर के विरुद्ध विद्रोह खड़ा किया। लेकिन अकबर की फ़ौज ने उसको परास्त करके अकबर के सामने ला खड़ा किया। अकबर अपनी उदारता से विवश होकर उसे कुछ काम देता, लेकिन बैरामख़ाँ ने मक्का जाने की इच्छा प्रकट की। अकबर ने उसे मक्का जाने की आज्ञा दे दी। जिस समय वह मक्का जाने के लिये सूरत पहुँचा, वहाँ उसको किसी ने मार डाला (सन् १५६१)। बैरामख़ाँ के लड़के को अकबर ने अपना बड़ा सरदार बनाया। इसी प्रकार आदमख़ाँ इत्यादि अनेक सरदारों के विद्रोहों को



सम्राट् अकबर

शान्त कर अकबर ने राज्य में शान्ति स्थापित की।

(२) अकबर के जीते हुए प्रदेश—राजधानी में शान्ति स्थापित करके अकबर भिन्न भिन्न प्रान्तों को एक एक करके बड़ी सावधानी के साथ जीत कर अपनी सत्ता को एक छत्री करने के उद्योग में लगा। (१) राजपूताना—सन् १५६१ से १५६७ तक उसने राजपूतों को जीतने का उद्योग किया। किन्तु चित्तौड़ के राना ने उसकी शरण लेना स्वीकार न किया। इसलिए सन् १५६७ में अकबर ने चित्तौड पर हमला किया। उस समय राजपूतो ने बडी बहादुरी के साथ उसका सामना किया। राना उदयसिंह सुरक्षित स्थान में चला गया और उसके सेनापति जयमल पर अकबर ने गोली चला कर उसे मार डाला। तब अपनी रक्षा कठिन देख कर सब राजपूतों ने अपनी स्त्रियो से जोहर-व्रत* करा कर, स्वय शत्रु पर टूट कर प्राण त्याग किये। इतना होने पर ही चित्तौड़ अकबर के हाथ में आ सका। तो भी उदयसिंह ने अकबर की अधीनता नहीं स्वीकार की। उदयसिंह का लड़का प्रतापसिंह विलक्षण प्रतापी था। राजपूतों के साथ युद्ध करने

* युद्ध में या तो विजयी बनना या मर जाना ही राजपूतों की प्राचीन धर्म-मर्यादा है। वे युद्ध में शत्रु को पीठ नहीं दिखाते थ। विजय मिलने की आशा न रहने पर, अपने पीछे स्त्रियों की दुर्दशा होने की आशका से वे उन्हें शत्रु के हाथ में न पडने देने के लिए, एक बड़े अग्निकुण्ड में उनको पटक कर स्वय केशरिया कपड़े पहन शत्रु से युद्ध करते हुए अपने प्राण दे देते थे। इस प्रथा का नाम जोहर-व्रत है। मेवाड के राजपूतो ने यह जोहर व्रत अलाउद्दीन के समय में सन् १३०४ में, गुजरात के बहादुरशाह के समय में १५३६ म और अकबर के समय में १५६७ में इस प्रकार कुल तीन बार जोहर-व्रत किया है।

में कुछ तत्व न देख कर अकबर ने उन्हें अपने वश में करने का एक उपाय यह किया कि उनके घराने में अपना वैवाहिक संबन्ध जोड़ कर उनको अपना बना लिया। शुरू में सन् १५६१ में वह जयपुर गया। वहाँ के राजा भारामल ने अपनी लड़की अकबर को ब्याह दी। भारामल के लड़के भगवानदास को अकबर ने अपनी फ़ौज में बड़ा सरदार बनाया। मारवाड़ का राजा मालदेव भी अकबर की शरण में आ गया। उसकी लड़की जोधबाई के साथ भी अकबर ने विवाह किया। उसी की कोख से सलीम पैदा हुआ। जयपुर के भगवानदास की लड़की मानबाई का ब्याह सलीम के साथ कर दिया। लेकिन उदयपुर के राना ने मुसलमानों के साथ ऐसा कोई सम्बन्ध न जोड़ा।

(२) गुजरात—सन् १५७२-७३ में अकबर ने गुजरात पर चढ़ाई करके अनेक लड़ाइयाँ जीतीं, और अहमदाबाद शहर पर अधिकार करके वहाँ अपना सूबेदार नियत किया। (३) बंगाल में दाउदखाँ स्वतंत्र शासक बन रहा था। उसे अकबर की फौजों ने हरा कर मार डाला और बंगाल, बिहार व उड़ीसा पर अकबर का शासन शुरू किया। यह कार्य राजा टोडरमल ने किया था। उसने तथा उसके बाद कुछ दिनों में राजा मानसिंह ने बंगाल का शासन सुव्यवस्थित कर दिया। इसके बाद कुछ दिनों तक कोई लड़ाई न हुई। इस बीच में अकबर ने राज्य के भीतरी प्रबन्ध को सुधारा, और आगरा व सीकरी में सुन्दर इमारतें बनवाईं। (४) काबुल—सन् १५८५ में अकबर ने काबुल प्रांत जीता और वहाँ का शासन राजा भगवानदास को दिया। (५) काश्मीर—सन् १५८७ में उसने राजा भगवानदास और कासिमखाँ



काबुल
सिन्धु नदी
काश्मीर
लाहौर
मुल्तान
पानीपत
देहली
आगरा
गङ्गा नदी
लखनऊ
बनारस
गौड़
जोधपुर
जयपुर
अजमेर
जमुना न
इलाहाबाद
अहमदाबाद
नर्मदा न
ताप्ती न
अहमदनगर
गोलकुण्डा
कृष्णा न
गोआ
कावेरी न
अरब सागर
बङ्गाल की खाडी
नकशा
भारतवर्ष का
सन् १६०५ ई०
मीलों का स्केल
० ५० १०० २०० ३०० ४००

ी फोज देकर काश्मीर पर अपना अधिकार जमाने के लिए
जा। ( ६ ) सिन्ध—सन् १५९२ में अकबर ने सिन्ध प्रान्त को
पने अधीन कर लिया ( ७ ) कधार–इसी तरह सन् १५९४ मे
धार जीतने पर अफगानिस्तान से नर्मदा तक अकबर का राज्य
क छत्री बन गया।

( ८ ) दक्षिण-भारत—सन् १५९५ के लगभग दक्षिण म
हमदनगर में गद्दीनशीनी के झगडे खडे हुए। मौका पाकर
कबर ने उस राज्य पर अपने लडके मुराद को फोज देकर
जा। वहाँ की चतुर बेगम चाँदबीबी उस समय शासन
र रही थी। उसने मर्दो की पोशाक पहन कर स्वय युद्ध किया।
ह खबर मिलते ही अकबर ने अपने विश्वास पात्र सरदार अबुल
जल को अहमदनगर भेजा और पीछे स्वय दक्षिण की ओर
ा। भारत की शूर और पराक्रमी स्त्रियों में चाँद बीबी भी
नी जाती है। यह हुसेन निजामशाह की लड़की और अली
दिलशाह की बेगम थी। अपने पति के मरने पर इसने कुछ
नों तक बीजापुर का शासन किया। किंतु बाद को वजीर के
थ उसकी अनबन हो जाने के कारण वह सितारा के किले में
हो गई। कुछ दिनों बाद उसकी बेटी का विवाह निजामशाह
साथ हुआ। उसके साथ वह अपने पिता के घर अहमदनगर
ई। उस राज्य को जीतने का प्रयत्न अकबर ने पाँच-छ वर्ष
क बराबर किया। लेकिन बादशाह अपनी जिन्दगी में उसे न
त सका। अबुलफजल ने दौलताबाद पर अधिकार कर लिया
र अहमदनगर पर चढाई की। इसी बीच में चाँद बीबी मार
ली गई और अहमदनगर का किला मुगलों क हाथ में आ

गया ( १६०० )। तथापि निज़ामशाही राज्य पर उनका अधिकार न हो सका। अपने बड़े लड़के सलीम के विद्रोही बन जाने के समाचार को पाकर अकबर ने तुरन्त युद्ध रोक कर आगरे की यात्रा की। इस चढ़ाई में अकबर ने केवल बरार और खानदेश को जीत कर अपने राज्य में मिला लिया।

(३) अन्त-काल की निराशा—अकबर का प्रारंभिक जीवन-काल जैसा समुन्नत बीता, वैसा ही उसका अन्तिम समय अनेक चिन्ताओं से व्यथित होने के कारण दु ख में बीता। उसके तीन लड़के थे। सलीम, दानियाल और मुराद। सलीम का जन्म सन् १५६९ में हुआ था। अन्य लड़के उससे छोटे थे। ये लड़के वीर, उदार और चतुर थे। लेकिन सब को शराब पीने का शौक था। वे भिन्न भिन्न प्रान्तों के सूबेदार थे, इससे उन्हें अनेक लड़ाइयाँ भी लड़नी पड़ी थीं। सन् १५९९ में मुराद की मृत्यु हुई। बाद को दानियाल पर अकबर की प्रीति अधिक देख कर सलीम को सन्देह हुआ कि बादशाह के मरने के बाद दानियाल ही गद्दी का अधिकारी बनेगा। यह सोचकर जिस समय अकबर दक्षिण में अहमदनगर के युद्धों में फँसा था, सलीम ने ठीक उसी समय मौक़ा देखकर उसके विरुद्ध विद्रोह खड़ा किया और स्वयं राजचिह्न धारण कर लिये। यह खबर पाकर अकबर तुरंत आगरे वापस आया और अबुलफजल को दूसरे रास्ते से आकर सलीम को पकड़ने के लिए लिखा। अबुलफजल बड़ा बुद्धिमान पुरुष था। परंतु सलीम को संदेह था कि पिता को मुझसे नाराज करानेवाला अबुलफ़ज़ल ही है। अत जिस समय अबुल फ़ज़ल बुंदेलखंड की राह होकर आगरे की ओर आ रहा था, सलीम ने एक आदमी द्वारा उसकी हत्या करवा दी

(१६०२)। अपने प्राण प्रिय सरदार की हत्या अपने ही पुत्र द्वारा हुई देख वह अत्यत दुःखी हुआ। उसे जीवन में अब कोई आनन्द न आने लगा। सलीम का मनसब उसने बिलकुल तोड़ दिया। सन् १६०४ में उसके दूसरे पुत्र दानियाल की मृत्यु हुई। इस प्रकार एक दुःख के बाद दूसरा दुःख उसके शरीर को क्षीण करने लगा। अन्त में अपना भी मृत्यु काल समीप आया जान उसने प्रत्येक बात का निर्णय कर दिया। सभी दरबारियों को एकत्र किया और सलीम को सदुपदेश देकर ४ बातें बताई। इसके बाद यह पराक्रमी जगद्विख्यात् मुग़ल-सम्राट् ५० वर्ष शासन करके ६२ वर्ष की अवस्था में सन् १६०५ की १५ अक्तूबर को आगरे में मर गया। इसकी कब्र आगरे के समीप ही सिकंदरे में है। यह "अकबर का मकबरा" के नाम से प्रसिद्ध है।

(४) स्वभाव और बुद्धिमानी का रहस्य—पृथ्वी पर जो प्रसिद्ध राज पुरुष आज तक हुए हैं उनमें अकबर की भी गणना है। वह मिलनसार और शासन कार्य में परम पटु था। उसका डील-डोल न बहुत लम्बा और न बहुत छोटा था। उसका शरीर हृष्ट पुष्ट था और चेहरे पर दमक थी, जिससे उससे मिलनेवाले पर उसका आतंक बैठ जाता था। शरीर में शौर्य भी कूट कूट कर भरा हुआ था। एक बार एक पागल हाथी अपने महावत को मार कर छूट पड़ा। इस हाथी की पीठ पर अकबर एक ही छलांग में चढ़ गया और तुरन्त उसे अपने वश में कर लिया। साँड़िये पर बैठ कर वह लम्बी से लम्बी यात्रा अनायास कर लेता था। यद्यपि विद्याभ्यास उसको अधिक न था, तथापि अनेक प्रकार के ग्रन्थों को वह दूसरों से पढ़वा कर सुनता था। इस प्रकार वह बहुश्रुत बन

गया था। केवल चार घंटे तक सोता था, बाकी समय में वह कुछ न कुछ कार्य किया ही करता था। राज्य का प्रत्येक भाग वह स्वयं आकर देखता था। उसका रहन-सहन भी बड़ा सादा था। वह दयालु था। इससे लोगों पर उसका प्रभाव भी बहुत पड़ता था। प्रतिदिन एक बार वह दरबार अवश्य करता और लोगों की कही हुई बातों को ध्यान मे रखता था। उस समय प्रत्येक व्यक्ति उससे भेंट कर सकता था। मर्दाने खेल, शिकार, बाग़-बगीचे, चित्रकला, सगीत इत्यादि विषयों का उसे बहुत चाव था। अकबर ने एक एक करके अनेक प्रदेश जीत कर अपना साम्राज्य विस्तृत कर लिया था। केवल इसी से उसकी योग्यता का परिचय नहीं मिलता, बल्कि सरलता से राज्य-व्यवस्था चलाने के लिए और शत्रु को शीघ्र वश में करके शान्ति स्थापित करने में उसने अपनी बुद्धि का परिचय दिया था। भिन्न भिन्न प्रदेशों को जीतने का उद्योग करते हुए लोक सुख की वृद्धि करके, राजा के परम कर्तव्य को पूरा करने में अकबर ने प्रारंभ से ही उत्साह दिखाया था। पहले लगभग ४०० वर्ष तक अफगानों का शासन भारत पर रहा। इतने समय मे अनेक प्रकार के रक्तपात और अनर्थ होने से लोग दीन व दुखी बन गये। अफगानों का स्वभाव ऐसा क्रूर और विध्वसक था कि वे देश को केवल अपने सैन्य-बल पर ही अपने अधीन रख सके थे। उन्होंने प्रजा के सुख का कोई ध्यान नहीं रक्खा था। बाबर मुगल था। उसके आते ही स्थिति बदल गई और अकबर ने पिछली भूलों को समझ कर उन्हें दूर किया और प्रजा के सुख के लिए नवीन योजनायें कीं। उसके इन कामों से उसके शासन की जड़ जम कर चिरस्थाई बन गई। रैयत के साथ ममता से और निष्पक्ष दृष्टि से व्यवहार करके

उसने उनके सुख को बढाया। इसीलिए लोगों के मन में बादशाह के प्रति पूज्य बुद्धि उत्पन्न हो गई। कालांतर में "दिल्ली राजधानी" और "मुग़ल बादशाह" इन्हीं नामों में लोगों की पूज्य बुद्धि इतनी बढी कि आगे चल कर मराठों ने जब दिल्ली लेने का प्रयत्न किया, तब राजपूतों तथा अन्य हिन्दुओं को उनका यह काम न रुचा। इस प्रकार का पूज्य भाव रैयत के चित्त में उत्पन्न करके अकबर ने भारत में नवीन युग शुरू कर दिया था। यही उसके शासन की विलक्षणता है। इसी कारण उसने (१) भिन्न भिन्न दूर दूर के प्रदेश जीत कर उन सब को एक साम्राज्य शासन के सूत्र से बाँध दिया। (२) हिन्दू मुसलमानों के सम्बन्ध में भेद बुद्धि न रख कर सरकारी नौकरियाँ और न्याय सब को एक समान मिलने का प्रबन्ध किया। (३) "जजिया"* नाम का कर माफ कर के हिन्दुओं के मन में मुस्लिम राज्य का सदैव भाले के समान कसकना रद्द कर दिया। इसी प्रकार उसने तीर्थों में यात्रियों पर लगनेवाले कर भी माफ कर दिये। (४) धर्म के सम्बन्ध में हिन्दू मुस्लिम ऐक्य स्थापित करने के लिए सब धर्मों से उत्तमोत्तम तत्त्वों का संग्रह करके नवीन धर्म की स्थापना की। इसका वर्णन आगे किया जायगा। (५) राजपूत राजे भारत के प्राचीन क्षत्रिय थे अतः अकबर जानता था कि जब तक ये न मिलाये जायँगे तब तक उसकी शक्ति चिरस्थायी नहीं रह सकती। इसी लिए उसने राजपूतों के साथ अपने सम्बन्ध स्थापित कर उनको

---

* मुसल्मान लोग विधर्मी लोगों को अपने धर्म में लाने के लिए अपने सब अधिकार देते थे। धर्मान्तर न करने पर उनके संरक्षण के लिए वे प्रति व्यक्ति पर कर लगाते थे। इसी का नाम जजिया था। यह कर वर्ग के अनुसार प्रतिवर्ष १५) रुपये से लेकर ६०) रुपया तक लगता था।

अपने दरबार में ऊँचे ऊँचे पद दिये। ( ६ ) राजा टोडरमल अवधप्रान्त का एक क्षत्रिय था, जो शेरशाह के पास रह कर उन्नति कर चुका था। अनेक प्रान्तों में सूबेदार रह कर उसने वहाँ मालगुज़ारी की नई पद्धति जमा दी। पहिले उसने सब जमीन नपवाई। उसके बाद उपजाऊ और ऊसर विभागों में ज़मीन बाँट दी। और जो खेत जितना अधिक उपजाऊ था, उतना ही अधिक उस पर लगान लगा दिया। यह कार्य टोडरमल ने बड़े नियम के साथ किया। आगे चल कर साम्राज्य भर में इसी पद्धति का प्रचार हुआ। ( ७ ) सारे साम्राज्य के १६ भाग किये गये। यह प्रत्येक भाग "सूबा" के नाम से प्रसिद्ध था। सूबे के भीतरी भाग "सरकार" कहलाये और सरकार के छोटे छोटे हिस्से परगने कहे जाते थे। मालगुज़ारी की वार्षिक आय २० करोड़ रुपये होती थी। जकात-चुङ्गी इत्यादि से भी वर्ष भर में २० करोड़ रुपये वसूल होते थे। इस तरह अकबर के साम्राज्य में ४० करोड़ रुपया प्रति वर्ष खजाने में आता था। ( ८ ) फौज का सुधार कर के दस से लेकर १० हजार तक के सवारों का प्रबन्ध करनेवाले मसबदार उसने नियत किये। और उनका काम नियत कर उन्हें वेतन दिया जाने लगा। इस प्रकार के मंसबदारों की कुल ३३ श्रेणियाँ थीं। ( ९ ) प्रजा सुधार के विषय में अकबर ने अनेक उपाय किये। उस समय लड़ाई में पकड़े गये आदमियों को काटने तथा बच्चे स्त्रियों को ग़ुलाम बना कर बेचने की प्रथा जारी थी। यह प्रथा अकबर ने बिलकुल बद कर दी। लड़के-लड़कियों का विवाह बड़ी उम्र में करने का नियम बनाया। विधवाओं के पुन र्विवाह को उत्तेजन दिया। किसी भी स्त्री को बलपूर्वक सती हो जाने के लिये कोई व्यक्ति लाचार न करे—इसका उसने प्रबन्ध

किया। मुसलमानों को मन चाहे रूप में अपना ज़नानख़ाना बढाने की मनाही की। राज्य में पाठशालायें खुलवाई। न्याय के काम में घूस देने अथवा आदमी या जानवर की बलि देने की प्रथा बिलकुल बन्द कर दी। सभी के प्राणों के, मालमत्ता के, और हिन्दू मन्दिरों की सम्पत्ति तक के सरक्षण का काम सरकार ने अपने ऊपर लिया, जिससे सभी निश्चिन्त होकर अपने अपने धन्धों में स्वतन्त्रता पूर्वक और निर्भय होकर लगें—इसका उसने पूरा प्रबन्ध किया। (१०) अबुलफजल ने "आईने अकबरी" अर्थात् "अकबर के कानून" नाम की एक उत्तम पुस्तक लिखी। उसमें अकबर-द्वारा किये गये सुधार व प्रत्येक नियम का विस्तृत वर्णन किया गया है। साराश यह कि राजा लोगों का पालन और रक्षण करने के लिए परमेश्वर द्वारा नियत किया हुआ प्रतिनिधि है। अपने इस कर्त्तव्य की उच्च भावना निश्चय रूप से चित्त में रख कर अकबर ने कार्य किया था। इसी लिए उसका नाम ससार के इतिहास में अजर-अमर हो गया।

(५) अकबर का धर्म—अकबर का नाम चिरस्थायी हो जाने का एक और कारण यह भी है कि उसने "दीन-ए-इलाही" नाम का धर्म स्थापित किया। उसने देखा कि हिन्दू-मुस्लिमों के एक धर्मी हुए बिना प्रजा में ऐक्य नहीं हो सकता और बिना ऐक्य के राज्य का मजबूत बनना सम्भव नहीं। इस ऐक्य के लिए अकबर ने एक नये धर्म की स्थापना की। आगरे की पाठशाला के अध्यापक शेख मुबारक (सन १५०६-९३) के अबुलफैजी (जन्म सन् १५४७) व अबुलफजल (सन् १५५१-१६०२) नाम के दो पुत्र थे। ये दोनों ही व्यक्ति बडे विद्वान् और विचारवान्

थे, अपने विचारों के पक्के थे। इन दो अद्वितीय पुरुषों
सहायता मिलने से सन् १५७५ से २५ वर्ष तक अकबर ने नवे
धर्म की सिद्धि प्राप्त की। इनमें फैजी विद्वान् होने के अल
विरक्त भी था। उसने अनेक संस्कृत ग्रन्थों का अनुवाद फार
में किया था। फजल विद्वान् भी था और साथ ही साथ
राजनीतिज्ञ और प्रबन्धक भी था। उसकी और अकबर की ऐ
मित्रता हुई कि आगे के २० वर्षों के प्रत्येक महत्त्व के कार्य
अकबर उससे अवश्य सहायता लेता। पहले अपने स्तुत्य उद्दे
पर लोगों का विश्वास जमाने के लिए अकबर ने मुसलमान, हिन्दु
पारसी, ईसाई इत्यादि धर्मों के बड़े बड़े विद्वान् उपदेशक दूर दू
देशों से आगरे में बुलाये और उनके साथ धर्म के विष
में वादविवाद शुरू किया। इस वादविवाद के लिए उसने ए
बड़ा सुन्दर महल बनवाया था। प्रति गुरुवार की रात को सभ
की जाती और उसमें वादविवाद होता। अकबर और फज
तटस्थ होकर प्रत्येक की बात को सुनते। कुछ समय में भि
भिन्न धर्मों के उदात्त तत्त्वों को एकत्र करके अकबर ने अपने नवी
धर्म की स्थापना की। उसमें मुसलमानी धर्म से बड़ा अन्त
पड़ गया। पारसियों की अग्नि-पूजा और हिन्दुओं की सूर्यो
पासना को उसने अपने धर्म में स्थान दिया। काल्पी का रहने
वाला प्रसिद्ध ब्राह्मण दरबारी और अकबर का मित्र राजा बीरबल
भी इस काम में सहायता देता था। अकबर स्वयं इस नवीन
धर्म का प्रवर्तक बना। इस धर्म का प्रचार हुआ। लेकिन वह
चिरस्थायी न रहा। राजा बीरबल काश्मीर की चढाई में मरा
टोडरमल व अन्य साथी भी चल बसे, अबुलफजल मारा गया
इससे अकबर की सारी आशाओं पर पानी फिर गया। अन्त
के दो-तीन वर्षों में उसका चित्त ठिकाने न रहा, इसीलि

उसकी मृत्यु के साथ ही साथ इस धर्म का लोप* हो गया। तथापि फैजी आर फजल के इन प्रयत्नों मे हिन्दू-मुसलमानों का पारस्परिक धार्मिक द्वेष बहुत कुछ घट गया और वे मिल-जुल कर रहने लगे। आज-कल की परिस्थिति में हिन्दू मुसलमानों के झगड़े भडक जाने के समय एक दूसरे के साथ व्यवहार करने के तत्त्व पर किस शैली से काम लिया जाना चाहिए—इस सम्बन्ध म अकबर का यह प्रयत्न दोनों ही पक्षों के लिए अनुकरणीय है।

अकबर का सम्पूर्ण शासन-काल इतना समुज्वल है कि उसके समय का पृथिवी पर इतना सुधरा हुआ सुखी और बलवान् राज्य दूसरा कोई न था। अकबर के समकालीन इग्लैंड में महा रानी इलेजवेथ थी। इसका भी शासन प्रजा के लिए हितकर और स्मरणीय था। अकबर के दरबार में अनेक पुरुषों का उदय हुआ। वैरामखाँ, टोडरमल, बीरबल, अबुलफजल, फैजी, जयपुर का राजा मानसिंह, तानसेन, मुल्ला दो प्याजा और हकीम हुमाम इत्यादि अकबर के नवरत्न थे। इसी प्रकार बदाउनी नामक एक विद्वान् इतिहासकार उसके पास था। उसका लिखा ग्रन्थ बड़ा ही मनोरजक है। अँगरेजी राज्य में विरला ही व्यक्ति लार्ड सिनहा के समान प्रान्त का गवर्नर बन पाता है। लेकिन अकबर के समय में भिन्न भिन्न प्रान्तों में अनेक हिन्दू प्रान्तीय सूबेदार बनाये गये थे। मानसिह का शासन इतना प्रसिद्ध है, कि अफगानिस्तान के समान झगडालू प्रान्त पर मानसिंह का शासन शुरू होते ही वहाँ से वह बदला न गया। ऐसे ही लोगों ने बादशाह की सेवा की। ऐसे ही साम्राज्य-सेवकों का बादशाह सम्मान किया करता था।

* हिन्दू-मुसलमान को एक बनानेवाले कबीर-पथ व सिक्ख-पथ आज भी प्रचलित हैं।

# चतुर्थ अध्याय

## जहाँगीर और शाहजहाँ

### सन् १६०५-१६५८

१—सलीम उर्फ जहाँगीर २—नूरजहाँ ३—अन्त के विद्रोह
४—जहाँगीर की राज्य-व्यवस्था ५—शाहजहाँ ६—शाहजहाँ की योग्यता

(१) सलीम उर्फ जहाँगीर (सन् १६०५-१६२७)—
अकबर के मरने पर उसका लड़का सलीम जहाँगीर (अर्थात् संसार को जीतनेवाला) की पदवी धारण कर राजगद्दी पर बैठा। उसमें भी पराक्रम का अभाव न था। लेकिन शराब पीने के कारण उसके शरीर में तेज न रह गया था। अकबर ने राज्य की व्यवस्था पक्की कर दी थी, इसलिए जहाँगीर ने कुछ दिनों तक शान्ति से शासन किया। राजगद्दी पर बैठ कर उसने अनेक नये अच्छे नियम बनाये। लेकिन उसका यह भाव सदा एक सा न रहा। उसके शासन काल में यूरोपीय लोग भारत में आये। उन्होंने जहाँगीर के समय की बातें लिखी हैं। जहाँगीर के शासन-काल में शासन-सम्बन्धी परिवर्तन अधिक नहीं हुए। सन् १६०८ से १६१४ तक उदयपुर के राना अमरसिंह को जीतने के लिए जहाँगीर ने युद्ध किया। किन्तु इस युद्ध में उसे सफलता न मिली। अमरसिंह ने स्वयं बादशाह की अधीनता स्वीकार न कर



नूरजहाँ



जहाँगीर

अपने लड़के कर्णसिंह को उसके दरबार में भेज दिया। जब शिवाजी पर औरङ्गजेब की नौकरी करने का भार डाला गया था तब उसने भी इसी युक्ति से काम लेकर सम्भाजी को बादशाह की नौकरी में देना स्वीकार किया था। सन् १६१६ से १६२२ तक दक्षिण देश जीतने का काम जहाँगीर के लड़के खुर्रम (शाहजहाँ) ने किया था। उस समय मलिकअंबर नामक एक हबशी सरदार निजामशाही में प्रमुख था। उसने शाहजी भोंसले की सहायता से अहमदनगर के राज्य की रक्षा की थी। जहाँगीर के अन्त समय में शाहजहाँ बागी बन गया था। इसलिए अपनी रक्षा के लिए उसे कुछ दिनों जुन्नार में छिप कर रहना पड़ा था।

सलीम के चार लड़के थे—ख़ुशरू, ख़ुर्रम, पर्वेज और शहरयार। ख़ुशरू सद्गुणी और चतुर था। परन्तु उस पर अकबर का अधिक स्नेह होने के कारण, उससे जहाँगीर की कभी नहीं पटती थी। ख़ुर्रम बात-चीत में बड़ा चतुर और प्रभावशाली था। पर्वेज शराबखोरी के कारण अयोग्य था। जहाँगीर की गद्दीनशीनी होते ही ख़ुशरू बागी हो गया। इसलिए बादशाह ने उसे कैद कर लिया। ख़ुर्रम दक्षिण में रहने लगा। अत वह अपने साथ ख़ुशरू को लेता गया। दक्षिण में बरहानपुर में ख़ुशरू की हत्या हुई।

(२) नूरजहाँ—जहाँगीर के शासन-काल में नूरजहाँ का वृत्तात बड़े मार्के का है। इसका स्वदेश ईरान था। उसके पिता ग्रयाज उर्फ गयासबेग विपत्ति में पड़ने के कारण भारत के लिए स्वदेश से निकल पड़ा। राह में सन् १५७९ में उसकी स्त्री की कोख से

एक लड़की उत्पन्न हुई। वह बड़ी रूपवती थी। यही आगे चल कर नूरजहाँ के नाम से प्रसिद्ध हुई। पञ्जाब के एक व्यापारी ने उसके सारे कुटुम्ब को भारत में पहुँचाया। और उसी व्यापारी के द्वारा नूरजहाँ के माता पिता को अकबर के दरबार में स्थान मिल गया। उसका पिता विद्वान् और उद्योगी था तथा सुन्दर लेख भी लिख सकता था। उसको अकबर ने नौकर रख लिया। नूरजहाँ की माता भी बड़ी गुणवती थी। उसी के सिखाने से नूरजहाँ ने चित्रकला, कसीदा काढना और अन्य बातें सीख ली थीं। उसका विवाह सन् १५९४ में शेरअफगन या शेरअफ़कनखाँ के साथ हुआ था। वह सलीम के यहाँ नौकर था। सन् १६०६ में वह वर्दवान भेज दिया गया। वहाँ एक विद्रोह खड़ा किया गया। जहाँगीर ने सुना कि शेरअफगन भी उसमें शामिल है। अत उसने बङ्गाल के सूबेदार कतुबुद्दीन को हुक्म भेजा कि शेर-अफ़गन को पकड़ कर मेरे पास भेज दो। सन् १६०७ में कुतुबुद्दीन उसे पकड़ने के लिए गया, वहाँ शेरअफगन से उसकी लड़ाई हुई। वे दोनों मारे गये। अत॰ नूरजहाँ अपनी लड़की के साथ अपने पिता के घर आगरे लोट आई। यहाँ वह अकबर की स्त्री सलीमा बेगम की देख भाल में रहने लगी। इसी बीच में जहाँगीर की जान पहिचान नूरजहाँ से हो गई। सन् १६११ में जहाँगीर ने उससे अपना विवाह कर लिया और उसे अपनी पटरानी बनाया। कुछ वर्षों तक बादशाही का काम नूरजहाँ ने ही किया था। लेकिन अपने काम में उसने अपनी शक्ति का दुरुपयोग नहीं किया। विशेष रूप में हरम और रजवाडो की अवस्था इसी ने सुधारी। स्वभाव से ही गुणवती और शौक़ीन होने के कारण उसने घर की व्यवस्था में अनेक फेरफार किये। बादशाह से सम्बन्ध रखनेवाली

बातों पर वह स्वयं ध्यान देती थी। उसने बादशाह की शराबखोरी बहुत कम करा दी थी। दरबार में जाने के समय नूरजहाँ उसे सावधान रखने का बहुत प्रयत्न करती थी। जहाँगीर का शरीर क्षीण होने पर शासन में जो अनेक परिवर्तन हुए, उनमें नूरजहाँ का ही हाथ विशेष रूप से था। अन्त में जब खुर्रम तख्त पर बैठा, तब वह वार्षिक वेतन लेकर राज्य के कार्य से बिलकुल अलग हो गई। उसके बाद उसने अपना बचा हुआ जीवन शान्ति के साथ एकान्त में बिताया। अन्त को वह सन् १६४६ में मरी।

(३) अन्त के विद्रोह—अन्त में जहाँगीर एक-दो वर्ष तक बराबर बीमार रहा। यह बात मुगल शासन-काल में ध्यान रखने की है कि बादशाह के तनिक भी बीमार पड़ते ही राज्य में एकदम दंगे शुरू हो जाते थे। इस समय नूरजहाँ का भाई आसफखाँ वजीर था। उसकी लड़की मुमताज महल का विवाह खुर्रम के साथ हुआ था। और नूरजहाँ की लड़की का विवाह शहरयार के साथ हुआ था। इसलिए नूरजहाँ शहरयार को जहाँगीर का उत्तराधिकारी बनाने का प्रयत्न करने लगी। बैरमखाँ का लड़का खानखाना और राजपूत से मुसलमान बना हुआ महाबतखाँ उस समय बादशाही फौजों के सेना-नायक थे। इनमें से महाबतखाँ को अपनी ओर मिला कर शहरयार को गद्दी दिलाने के अभिप्राय से शासन के काम को नूरजहाँ ने अपने हाथ में लिया। यह सुन कर खानखाना और खुर्रम दोनों अपनी अपनी फौजें लेकर दिल्ली पर अधिकार करने के लिए रवाना हुए। लेकिन इन दोनों की हार हुई और इनको भाग जाना पड़ा। इसके बाद ही नूरजहाँ और महाबतखाँ में अनबन हो गई। जहाँगीर ने महाबतखाँ

का अपमान किया। इससे नाराज़ हो कर उसने एकदम हमला करके नूरजहाँ और बादशाह दोनों को ही कैद कर लिया। इस कैद से नूरजहाँ ने अपना और बादशाह का बड़ी युक्ति से छुटकारा करा लिया और महावतखाँ को धूल में मिला देने के लिए उसने उसे दक्षिण में, खुर्रम पर चढ़ाई करने के लिए भेजा। लेकिन वहाँ जाते ही महावतखाँ और खुर्रम में मेल हो गया। इधर बादशाह हवा बदलने के लिए काश्मीर जा रहा था। राह में वह बीमार पड़ा और २८-१० १६२७ को मर गया। उसके मरते ही नूरजहाँ निर्बल हो गई। खुर्रम शीघ्रता के साथ दक्षिण से आया और बड़ी सावधानी से अपने विरोधियों को हरा कर दिल्ली के तख्त पर अपना अधिकार करके शाहजहाँ की पदवी धारण की। उसने गद्दी के अन्य सभी हकदारों को मार डाला।

(४) शाहजहाँ की राज्य-व्यवस्था—ऊपर दिये गये वृत्तात से जहाँगीर की योग्यता प्रकट होती है। उसके उद्देश अवश्य ही अच्छे थे, लेकिन वे सार्थक न हो पाये। यदि वह शुद्ध जीवन बिताता तो ज़रूर अनेक अच्छे काम करता। यद्यपि वह स्वयं शराब पीता था, तथापि यदि अन्य कोई व्यक्ति शराब पीता तो उसे वह कड़ी से कड़ी सज़ा देता था। महल में एक घंटा रख कर उसकी सोने की जंजीर उसने बाहर रास्ते में लटका दी थी। उसके हिलते ही भीतर घंटा बज उठता था और इस तरह चाहे जो व्यक्ति अपनी शिकायत बादशाह के कानों तक पहुँचा सकता था। इसी से उसका नाम ही "न्याय-शृङ्खला" पड़ गया था। यह साँकल ६० फुट लम्बी थी। इसमें साठ सोने के घंटे लटकाये गये थे। जहाँगीर शौकीन बादशाह था। उसने विद्या का प्रचार कराया। उसके ऐश आराम की कोई सीमा न



ताजमहल



मुमताज महल

थी। अपने ऐश-आराम में विघ्न डालनेवाले धर्म-नियमों को भी वह नहीं मानता था। उसकी सवारी का ठाठ निराला था। उसने अपना जीवन-चरित स्वयं लिखा है।

अंगरेज लोगों का भारत के साथ सम्बन्ध पहले पहल जहाँगीर के ही शासन-काल में हुआ था। इस सम्बन्ध के सौ वर्ष पूर्व से ही भारत की जानकारी यूरोप में अच्छी तरह फैल गई थी और यहाँ के अनेक व्यापारी यहाँ व्यापार के लिए आया करते थे। हाकिन्स ( सन् १६०८ ) और सर टामस रो ( सन् १६१५ ) इंग्लैंड की ओर से बादशाह के पास व्यापार करने की आज्ञा माँगने आये थे। लेकिन उन्हें कोई खास सहूलियत न मिल सकी। केवल सूरत में एक कोठी खोलने की पर्वानगी उन्हें मिली थी। इसी समय अंगरेजों ने अपना व्यापार भारत के साथ प्रारम्भ किया। इन दोनों अंगरेजों के लिखे हुए यात्राओं के वर्णन बड़े मनोहर हैं।

( ५ ) शाहजहाँ का शासन-काल—मुगल वंश में सब से अधिक भाग्यशाली बादशाह शाहजहाँ ही हुआ है। राजगद्दी पाने के लिए उसे कितने ही दुष्कर्म अवश्य करने पड़े, परन्तु इसके बाद उसने अपने चातुर्य को प्रकट किया। वह विषयी था, तथापि उसने शासन के कार्य में कोई गड़बड़ नहीं होने दिया। आसफखाँ और सादुल्लाखाँ उसके वजीर थे। आसफखाँ उसका ससुर था। वह शासन-कार्य में बड़ा दक्ष था। उसकी मृत्यु के बाद सन् १६४४ से ५६ तक सादुल्लाखाँ ने वजीरी का काम किया था। सादुल्लाखाँ पहले हिन्दू था। लेकिन बड़ी उम्र में इस्लाम धर्म स्वीकार कर लिया था। वह बड़ा चतुर, हिसाब किताब में पक्का और अपने काम में अनुभवी था। शाहजहाँ ने

३० वर्ष राज्य किया। उसके शासन-काल में शुरू और अन्त में दो बड़े युद्ध हुए थे। इन दोनों युद्धों के बीच का समय बड़ी शान्ति और उन्नति के कामों में बीता। इस समय में उसने प्रजा के कल्याण के लिए अनेक कार्य किये। खाँजहाँलोदी नाम का एक अफ़ग़ान सरदार उस समय दक्षिण में था। वह अहमदनगर के मलिक अम्बर से मिलकर अपने बादशाह के विरुद्ध विद्रोह करने लगा। इसलिए बादशाह ने उस पर चढ़ाई कर उसे मार डाला (सन् १६२८)। बाद को शाहजहाँ ने अहमदनगर पर दो हमले किये, और उस राज्य को जीत कर सदा के लिए अपने राज्य में मिला लिया (सन् १६३६)। राजपूत राजाओं के साथ कुछ दिनों तक शाहजहाँ की लड़ाइयाँ होती रहीं, लेकिन शाहजहाँ उनको अपने अधीन न कर सका। इससे राजपूतों का ज़ोर बढ़ने लगा। अफ़ग़ानिस्तान में भी बादशाह की फ़ौजों को लगभग १० वर्ष तक लड़ना पड़ा। कंधार प्रान्त को ईरान के शाह ने छीन लिया। काबुल के उस पार मुग़लों की सत्ता का अन्त हो गया। पुर्त्तगीज़ लोग गुलामों का व्यापार करके देश में उपद्रव मचा रहे थे। इससे तथा अन्य कारणों से शाहजहाँ पुर्त्तगीज़ों से अप्रसन्न हो गया और उसने बंगाल में उनके सब स्थान लूट लिये। अनेक पुर्त्तगीज़ मारे गये और बहुत से पकड़े जाकर दिल्ली लाये गये (सन् १६३२)।

सन् १६५७ में शाहजहाँ अचानक बीमार पड़ा। इस समाचार के फैलते ही राज्य पाने के लिए उसके लड़कों में परस्पर लड़ाइयाँ छिड़ जाने से देश भर मे खलबली मच गई। उसके दारा, शुजा, औरङ्गज़ेब और मुराद नाम के चार राजकुमार तथा दो राजकुमारियाँ थीं। बड़ी राजकुमारी का नाम जहाँनारा

था। वह बेगम साहब कहलाती थी। छोटी लड़की का नाम रोशनारा था। दारा शूर और उदार था, लेकिन शौकीन और उतावला था। इस्लाम धर्म पर उसकी अधिक आस्था न थी। धर्म के मामले में उसके विचार अकबर से मिलते जुलते थे। पिता का उस पर अधिक स्नेह था, इसलिए वह राजधानी आगरे में ही रह कर सब काम-काज देखता था। दूसरा राजकुमार शुजा बङ्गाल का सूबेदार था। वह भी वीर और चतुर था। लेकिन रात दिन ऐश-आराम में डूबे रहने से उसकी बुद्धि मन्द पड़ गई थी। तीसरा राजकुमार औरङ्गजेब बिलकुल निर्व्यसनी, बातचीत में बड़ा पटु, कपटी और महत्वाकांक्षी था। वह इस्लाम-धर्म का कट्टर पक्षपाती था और उसके पास दक्षिण में नये जीते हुए सूबे का प्रवन्ध था। सब से छोटा राजकुमार मुराद था। वह गुजरात का सूबेदार था। वह भी वीर था, लेकिन बिलकुल सीधा-सादा था। औरङ्गजेब ने पहले मुराद को अपने पक्ष में मिला लिया और "दिल्ली के तख्त पर तुम्हें ही बैठाऊँगा" आदि बातें कह कर उसकी व अपनी फौज एक करके दिल्ली पर चढाई की। अन्त में कपटाचार कर के पिता को कैद कर तथा सभी भाइयों को मार कर औरङ्गजेब सन १६५८ में राज्य का शासन करने लगा। उसका जन्म सन १६१८ में हुआ था।

(६) शाहजहाँ की योग्यता—शाहजहाँ के शासनकाल का वर्णन अनेक यूरोपीय यात्रियों ने लिखा है। वह रंगीला और विलासी था। गाने-बजाने और खाने-पीने में उसका समय बहुत बीतता था। लेकिन धन का वह बड़ा लोभी था। उसका खजाना धन से खूब भरा था। तभी उसने अनेक बड़े बड़े विपुल धन

साध्य कार्य किये। धर्म के मामले में वह आग्रही न था। परन्तु अपने धर्माचार में वह दक्ष था। उसने हीरों इत्यादि मणियों से जड़ा हुआ एक मयूरासन तैयार कराया था। उसके बनने में ६ करोड़ से भी अधिक रुपये खर्च हुए थे। शाहजहाँ के समय में बादशाही ज़नानख़ाने की शान विशेष रूप से बढ़ गई थी। तोपख़ाने की उन्नति करके उसने उसके बल पर अनेक युद्ध जीते थे। तोपों के काम में उसने यूरोपियों को भर्ती किया था। उसने अपने आदमी इस काम में तैयार नहीं किये। यूरोपीय युद्ध-कला की ओर मुगलों ने ध्यान नहीं दिया। इसीसे इस देश में यूरोपियों का प्रवेश सहज में हो गया। दिल्ली और आगरे में अनेक इमारतें बनवा कर उन शहरों की बड़ी उन्नति की। शाहजहाँ का स्मारक अर्थात् उसकी प्यारी बेगम मुमताज़ महल की क़ब्र अर्थात् आगरा का ताजमहल यमुना के किनारे आगरे से दक्षिण की ओर डेढ़ कोस पर बना हुआ है। इसके बनने में ३ करोड़ रुपये ख़र्च हुए थे। यह १२ वर्ष में बन कर तैयार हुआ था। सभी काम भारतीय कारीगरों ने किया था। इतनी सुन्दर और गुम्बजदार इमारत पृथिवी पर दूसरी नहीं है। शाहजहाँ के राज्य में २२ सूबे थे। उसकी आय ३६ करोड़ रुपये वार्षिक थी। अकबर की चलाई हुई मालगुज़ारी की पद्धति शाहजहाँ ने दक्षिण में भी चलाई। मंडेल्स्लो, टवर्नियर, बर्नियर इत्यादि यात्री शाहजहाँ के शासनकाल में भारत में आये थे। उन्होंने जो वर्णन लिखा है वह चित्ताकर्षक है। शाहजहाँ की मृत्यु २२ जनवरी सन् १६६६ में आगरे के क़िले में हुई।



ओरङ्गजेब (युवावस्था)

# पाँचवाँ अध्याय

## औरङ्गज़ेब

### सन् १६५८-१७०७

१—औरङ्गज़ेब और अकबर
२—मीर जुमला
३—बुन्देलखण्ड का छत्रसाल
४—राजपूतों से युद्ध और जज़िया-कर
५—दक्षिण पर चढ़ाई और मृत्यु
६—औरङ्गज़ेब की योग्यता

(१) औरङ्गज़ेब और अकबर—औरङ्गज़ेब का शासनकाल अनेक बातों में बड़े मार्के का समझा जाता है। वास्तव में यदि देखा जाय तो चतुरता, उद्योग, विद्वत्ता दीर्घ जीवन इत्यादि में इसकी बराबरी का दूसरा बादशाह मुग़ल-वंश में हुआ ही नहीं। यदि इन गुणों का सरल रीति से उपयोग करके वह शासन करता तो अवश्य ही अकबर के समान उन्नति कर लेता और उसका राज्य चिरस्थायी बन जाता। लेकिन उसमें कपट की मात्रा अत्यधिक थी। दूसरों को किस तरह फँसाया जाय, इसी काम में उसने अपनी सब अक्ल खर्च कर डाली थी। उसका विश्वास कभी किसी पर न था। उसकी बराबरी के और उसका साथ देनेवाले कितने ही अन्य लोग थे। लेकिन उनका भी विश्वास उसने कभी नहीं किया। इसी से अन्त में साम्राज्य की दुर्दशा हो गई। मिथ्याभिमान से भड़क कर उसने स्वयं अपनी, अपने वंश की और अपने राज्य की हानि कर ली। मृत्यु से घेरे जाने पर उसकी

आँखें खुलीं ओर अपने किये का पश्चात्ताप होने से उसे बड़ी निराशा हुई। इससे अत्यन्त खिन्न होकर अपने सांसारिक जीवन का अन्त ही उसे श्रेय प्रतीत हुआ।

अकबर ने राज्य को सबल बनाने के जो जो उपाय किये थे उन सब पर औरङ्गज़ेब ने पानी फेर दिया। अकबर ने हिन्दू मुसलमानों को एक बनाये रखने का उपाय किया। औरङ्गजेब ने इस्लाम-धर्म का अति अभिमान करके हिन्दुओं को बरबस मुसलमान बनाया। पहले परधर्मी लोगों पर "जजिया" नाम का कर बैठाया गया था। उसे अकबर ने माफ़ कर दिया था। लेकिन औरङ्गज़ेब ने इसे फिर चलाया। अकबर ने सौर वर्ष की गणना के अनुसार समय की गणना शुरू की थी, उसे बन्द कर औरङ्गजेब ने चांद्र वर्ष की गणना से काम लिया। अपने दुष्कृत्यों का उल्लेख न हो, इस अभिप्राय से उसने बादशाही तवारीख़ का लिखा जाना तक बन्द करा दिया। उसने हिन्दुओं की पाठशालाएँ, मठ, देवालय इत्यादि नष्ट कर उनकी जगह पर मसजिदें बनवाई। उसने हिन्दुओं के मेले और यात्राएँ बन्द करा दीं। योगी व सन्यासियों को भी कहीं रहने का स्थान न रहने दिया। इससे संन्यासियों ने दङ्गे किये। उनको रोकने में असख्य मनुष्यों का सहार हुआ। इसी तरह औरङ्गज़ेब का शासन शुरू हुआ। मुगल बादशाही को डुबाने में औरंगज़ेब की यही अदूरदर्शी नीति कारण बनी।

(२) मीर जुमला—मीर जुमला नाम का एक बली और प्रभावशाली सरदार ईरान से भारत में आकर गोलकुंडा के कुतुबशाह के दरबार में नोकर हो गया था। उसमें और दारा में अन-

चन हो जाने के कारण वह प्रारंभ से ही अपनी फौज के साथ औरगजेब से जा मिला था और उसी की सहायता से बाद को औरगजेब को दिल्ली का तख्त मिला। उसी ने शुजा को हरा कर उससे बगाल प्रांत छीन लिया था। इन कार्यों की सफलता को देख कर औरङ्गज़ेब मन ही मन उससे डरने लगा। इसी से वह मीर जुमला के नाश का मौका खोजने लगा। यह कृतघ्न स्वभाव का एक नमूना है। बाद को आसाम प्रान्त जीतने के लिए बादशाह ने उसको वहाँ भेजा। उस प्रान्त की आबहवा अनुकूल न होने के कारण वह वृद्ध अनुभवी सरदार वहीं बीमार पड़कर सन् १६६१ में मर गया। विदेश से आये हुए लोगों को इस देश में अपना पराक्रम दिखलाने की कितनी सुविधा उस समय थी, यह बात मीर जुमला, नूरजहाँ, महम्मदगवाँ, मलिक अम्बर, क़ाइव, डूप्ले, वारेनहेस्टिंग्ज़ इत्यादि के उदाहरण भारतीय इतिहास में सहज ही मिल सकते हैं।

( ३ ) बुंदेलखंड का राजा छत्रसाल (सन् १६५० १७३३)—बुंदेलखंड प्रान्त मुगलों की अधीनता में पक्की तरह से न आ पाया था। पहले के बादशाहों ने अनेक युद्ध करके वहाँ के राजपूतों को परास्त किया अवश्य, तथापि समय पाते ही वे स्वतन्त्र हो जाते थे। बुंदेलखंड के वीरसिंहदेव नाम के राजा ने ही सलीम के कहने से सन् १६०२ में अबुलफजल का ख़ून करा दिया था। औरङ्गजेब के समय में वीरसिंह का नाती चपत बुंदेलखंड में महोबा में राज्य करता था। राज्य पाने के लिए [illegible] भाइयों के साथ किये थे, [illegible]ायता की थी। लेकिन बाद

वन हो जाने के कारण वह प्रारभ से ही अपनी फौज के साथ ओरगजेब से जा मिला था और उसी की सहायता से बाद को औरगजेब को दिल्ली का तख़्त मिला। उसी ने शुजा को हरा कर उससे बगाल प्रात छीन लिया था। इन कार्यों की सफलता को देख कर औरङ्गजेब मन ही मन उससे डरने लगा। इसी से वह मीर जुमला के नाश का मौका खोजने लगा। यह कृतघ्न स्वभाव का एक नमूना है। बाद को आसाम प्रात जीतने के लिए बादशाह ने उसको वहाँ भेजा। उस प्रान्त की आवहवा अनुकूल न होने के कारण वह वृद्ध अनुभवी सरदार वहीं बीमार पड़कर सन् १६६१ में मर गया। विदेश से आये हुए लोगों को इस देश में अपना पराक्रम दिखाने की कितनी सुविधा उस समय थी, यह बात मीर जुमला, नूरजहाँ, महम्मदगवाँ, मलिक अम्बर, क्लाइव, डूप्ले, वारेनहेस्टिंग्ज इत्यादि के उदाहरण भारतीय इतिहास में सहज ही मिल सकते हैं।

( ३ ) बुंदेलखड का राजा छत्रसाल (सन् १६५०-१७३३ )—बुंदेलखड प्रान्त मुगलों की अधीनता में पूरी तरह से न आ पाया था। पहले के बादशाहों ने अनेक युद्ध करके वहाँ के राजपूतों को परास्त किया अवश्य, तथापि समय पाते ही वे स्वतन्त्र हो जाते थे। बुंदेलखड के वीरसिंहदेव नाम के राजा ने ही सलीम के कहने से सन् १६०२ में अबुलफजल का खून करा दिया था। औरङ्गजेब के समय में वीरसिंह का नाती चपत बुंदेलखड में महोबा में राज्य करता था। राज्य पाने के लिए जो युद्ध औरङ्गजेब ने अपने भाइयों के साथ किये थे, उनमें इस राजा ने औरङ्गजेब की सहायता की थी। लेकिन बाद

को अपने स्वभाव से लाचार होकर बादशाह ने चंपतराय के नाश का बीड़ा उठाया। दोनों में युद्ध शुरू हुआ। अंत को सन् १६६४ में चम्पतराय मारा गया। उसके छत्रसाल नाम का एक लड़का था। इसकी उम्र चौदह वर्ष की थी। इस राजकुमार ने अपनी वीरता के सहारे अनेक वर्षों तक बादशाही फौजों के साथ टक्कर लेकर अपनी स्वतंत्रता रक्षित रक्खी। मराठों के शिवाजी से बुंदेलों के छत्रसाल की बड़ी मित्रता थी। बादशाही के विरुद्ध अन्त तक लड़ कर इसी ने अपनी सहायता के लिए बाजीराव को बुंदेलखंड में बुलाया था और सन् १७३३ में मरते समय अपने राज्य का तृतीयांश बाजीराव को दे गया था।

(४) राजपूतों के साथ युद्ध, ज़जिया कर (सन् १६६९-८१)—इस युद्ध के शुरू होने से पहले मुगल-बादशाह की सत्ता एकदम उन्नति के शिखर पर पहुँच चुकी थी। सन् १६६६ में औरंगजेब के अधिकार में जितना प्रदेश था, उतना प्रदेश पहले मुगल-साम्राज्य में न था। यदि औरङ्गजेब इतने ही से संतुष्ट रहता तो उसे आगे आनेवाली आफतें न झेलनी पड़तीं। लेकिन वह सोचने लगा कि मैं इस समय निश्चिन्त हूँ। इसलिए उसने हिन्दुओं के साथ छल करना शुरू किया। पहले उसने राजपूत राजाओं को जीतने का काम शुरू किया। अकबर की चलाई प्रथा के अनुसार राजपूत राजे अपने राज्य को सँभालते थे और बादशाही फ़ौज में नौकरी करते थे। इससे साम्राज्य के वास्तविक आधार-स्तंभ वही लोग थे। पहले तो औरङ्गजेब ने उन राजाओं पर ज़जिया कर लगाने के सम्बन्ध में सख़्त हुक्म जारी किया। इसलिए उसके साथ ही साथ जहाँ-तहाँ गड़बड़ शुरू हुआ। जब मुसलमान अन्य राज्य जीतने

को खड़े हुए थे, उस समय परधर्मियों के संरक्षण के लिए अपनी फौज इत्यादि रखने का जो खर्च पड़ता था उसे पूरा करने के लिए खलीफा उमर ने यह कर पहले जारी किया था। अन्य देशों में जाकर वहाँ की प्रजा से अरब लोग कहते कि "तुम लोग मुसलमान बन कर हममें मिल जाओ तो तुमको भी हमारे ही समान हक मिलेंगे। यदि ऐसा न करोगे तो तुमको जजिया देना पड़ेगा।" अर्थात् जो मुसलमान बन जाते वे विजेताओं के पक्ष में गिने जाते थे, अन्य लोग हलके गिने जाते थे। यह भेद-भाव लोगों को बहुत अखरता था। इस भेद भाव को मिटाने के लिए अकबर ने यह कर उठा दिया था। यह जजिया कर ब्राह्मणों से एक मोहर प्रतिवर्ष, गरीबों से ३॥ रुपया और अन्य लोगों से उनकी सामाजिक स्थिति के अनुसार ६० रुपया तक लिया जाता था।

राजपूताने में उस समय तीन राजे अगुआ थे, जयपुर के जयसिंह, जोधपुर के यशवन्तसिंह और उदयपुर के राजसिंह। इनमें से पहले दो राजे बादशाह की नोकरी में थे। यशवन्त सन् १६७८ में काबुल में मरा। इसके बाद बादशाह ने उसके राजकुमार को उसका राज्य नहीं दिया। इसलिए राजपूत लोग भड़क उठे। बादशाह ने इनके साथ लड़ाई करने के लिए इतनी अधिक तैयारी की कि लोगों को यह प्रतीत होने लगा कि बादशाह शायद सारी पृथिवी को ही जीतने का प्रबन्ध कर रहा है। उसका सामना करने का भार राजसिंह पर पड़ा। राजपूत लोग सारे देश को विध्वस करने लगे। औरंगजेब की कपट विद्या भी अपना काम कर रही थी। लेकिन उसका लक्ष्य वह स्वयं बन गया। राजपूतों ने शाहजादा अकबर को अपनी तरफ मिला लिया

और बादशाह को गद्दी से उतार कर उसे बादशाह बनाने व
प्रयत्न करने लगे। लेकिन बादशाह ने एक ऐसी चाल खेली वि
शाहज़ादे को भ्रम हो गया और वह राजपूतों का साथ छोड़ क
दक्षिण की ओर भाग कर संभा जी की शरण में चला गया। राज
पूतों ने बादशाह के साथ चार वर्ष तक युद्ध किया। अन्त
इस युद्ध से थक कर बादशाह का धीरज छूट गया औ
सन् १६८१ में दिलेरखाँ के द्वारा नीचे लिखी अपमान-जनव
हार की संधि स्वीकार करके बादशाह ने राजपूतों के साथ मे
कर लिया—( १ ) राजपूतो का जो राज्य इस लड़ाई में बादशा
ने जीता वह राजपूतों को वापस दिया जाय। ( २ ) जज़िया क
बद करके बादशाह धर्म के विषय में हस्तक्षेप न करे। ( ३
यशवंतसिंह का राज्य उसके लड़के को दिया जाय। ( ४
राजपूत लोग पूर्ववत् बादशाह की नौकरी करें। इस सधि व
होते ही मुगल-बादशाही की अवनति होनी शुरू हो गई।

( ५ ) दक्षिण पर चढ़ाई और मृत्यु (सन १६८३-१७०७)—
राजपूताने में बादशाह की हार हो चुकी थी। इसलिए इसकी हानि
पूरी करने के लिए बादशाह ने बड़ी बड़ी फौजों को लेकर दक्षिण प
आक्रमण किया और वहीं अपने अन्त के २५ वर्ष विताये
वह वापस आ कर फिर अपनी राजधानी न देख पाया। अकब
के ही समय से दक्षिण जीतने का काम शुरु हो गया था
परन्तु औरंगज़ेब के समय में दक्षिण में एक निराला रंग खिल
रहा था। अहमदनगर-राज्य पर मुग़लों का अधिकार शाहजह
के समय में हो चुका था। इसका एक नया सूबा बना और इसका
सूबेदार बुरहानपुर में रहता था। लेकिन गोलकुंडा की कुतुबशाही
और बीजापुर की आदिलशाही अभी वर्त्तमान थीं, घरेलू झगड़े

और मराठों के त्रास से ये दोनों राज्य निर्बल हो रहे थे। महाराष्ट्र के रहनेवाले मराठे सह्याद्रि के पहाड़ों में स्वतन्त्रता पूर्वक रह कर बहमनी राज्य की फौजों में काम करने से बड़े बलवान् हो गये थे। औरंगज़ेब के समय में उन्हीं मे नवीन उत्साह भर कर उनके पराक्रमी नेता शिवाजी ने मराठों का स्वतंत्र राज्य स्थापित कर लिया था। शिवाजी की मृत्यु हो जाने पर उसका लड़का सम्भाजी राज्य करने लगा। वह शिवाजी के समान प्रभावशाली न था। औरंगजेब के बागी शाहजादे अकबर को उसने अपने यहाँ ठहरा लिया था। इसी बात पर नाराज हो कर बादशाह ने महाराष्ट्र-देश को जीत कर वहाँ इस्लाम धर्म का प्रचार करने का बीड़ा उठाया और स्वयं एक बहुत बड़ी फौज लेकर सन् १६८३ में दक्षिण की ओर गया। उसकी सेना मानो एक चलता फिरता शहर थी। सन् १६८६ मे बादशाह ने बीजापुर के राज्य को और सन् १६८७ में गोलकुंडा के राज्य को जीत लिया। इन राज्यों को जीत कर मराठों का नाश करने के लिए वह तैयार हुआ। उसने सभाजी को पकड़ कर उसे मार डाला और उसकी राजधानी व अन्य क़िलों पर भी अधिकार कर लिया। इन कामों मे जुल्फिकारखाँ, गाजीउद्दीन और उसका लड़का चिनकिलिजखाँ इत्यादि सरदार प्रमुख थे। मराठो ने अपना देश छोड़ कर कुछ दिनों के लिए जिंजी को अपनी राजधानी बनाया और बराबर हिम्मत के साथ बादशाह से लड़ते रहे। अन्त मे वे विजयी हुए। इसका पूरा वर्णन महाराष्ट्र-शासनकाल के वृत्तान्त के साथ दिया जायगा। इन लोगों ने लड़ाई लड़कर बादशाह के जीते हुए अपने सब किले वापस ले लिये। औरंगजेब २५ वर्ष तक अपनी फौजें लेकर इधर-उधर लड़ता फिरता रहा। बुरहानपुर,

आदर्श था, उसका रहन-सहन बिलकुल सादा था। अपने हाथ से लिखी हुई कुरान की प्रतियाँ बेच कर अपनी अन्तिम क्रिया करने के लिए उसने धन एकत्र किया था। उसके समान परिश्रम करनेवाला और निर्व्यसनी मनुष्य मिलना कठिन है। प्रजा में ऐक्य स्थापित करना अकबर का उद्देश था। लेकिन लोगों में फूट डाल कर अपनी रक्षा करना औरंगजेब को इष्ट था। औरंगज़ेब के समय में अंग्रेज़, फ्रेंच इत्यादि विदेशी व्यापारियों की सत्ता बहुत बढ़ी। औरंगजेब के शासन-काल में राज्य की आमदनी ४३ करोड़ रुपये वार्षिक थी। धर्म की बातों को छोड़ अन्य बातों में जो न्याय बादशाह करता था वह बिलकुल ठीक होता था। "फतवा-ए-आलमगीरी" अर्थात् औरंगजेब के नियम नामक ग्रंथ को उसीने लिखा था, जो आज भी धर्म ग्रंथ की तरह मान्य है। कर्मचारियों के अपराध क्षमा करना तो वह जानता ही न था। उसकी मृत्यु के बाद मुगल साम्राज्य कई भागों में बँट गया और अनेक नये मुसलमानी राज्य कायम हो गये। इन राज्यों के अनेक संस्थापक औरंगजेब से ही शिक्षा पाकर बढ़े थे। वज़ीर आसद-ख़ाँ और उसका लड़का जुल्फ़िकारखाँ, अवध के नवाबों के मूल-पुरुष सआदतखाँ, हैदराबाद के निज़ामों के मूल-पुरुष ग़ाज़ो-उद्दीन और उसका प्रसिद्ध लड़का चिनकिलिजखाँ (निजा-मुलमुल्क), बंगाल के सूबेदारों का मूल पुरुष मुर्शिदकुलीखाँ, इसी प्रकार दक्षिण में नाम कमानेवाला दाउदखाँ पन्नी तथा अनेक राजपूत और बुंदेले सरदार औरंगजेब की नौकरी करके प्रसिद्ध हुए, किन्तु बाद को इन्हीं लोगों के द्वारा साम्राज्य में बड़े बड़े परिवर्त्तन हुए।

---

कर ली। इसी प्रकार दाऊदखाँ पन्नी को दक्षिण का सूबेदार बना कर जुल्फिकारखाँ को अपने दरबार में रक्खा।

(२) सिक्खों के झगड़े—इस समय पंजाब में सिक्ख लोग प्रबल होकर बागी हो रहे थे। अकबर के समय से हिन्दू और मुसलमान धर्मों को एक करके दोनों के बीच होनेवाले झगड़ों को बंद करने के लिए यद्यपि अनेक लोग प्रयत्न करने लगे थे, तो भी कबीर इत्यादि अनेक साधु संत ऐसे ऐक्य का उपदेश और भी पहले से करते आ रहे थे। गुरु नानक नाम के एक ऐसे ही साधु की उन्नति पंजाब में हुई थी (जन्म सन् १८६९)। उसने एक नवीन पंथ स्थापित करके अपना उपदेश लोगों को देना शुरू किया। उसने हिन्दू और मुसलमानों के धर्मों से उच्च तत्त्वों का संग्रह किया था। नानक के उपदेश का सार यह था कि धर्म के काम में आग्रह की आवश्यकता नहीं, मनोभाव अथवा किसी भी रीति से की हुई ईश्वरोपासना एक समान फलदायिनी है। उसके जो चेले बने वे शिष्य या सिक्ख के नाम से प्रसिद्ध हुए। धीरे धीरे यह पन्थ उन्नति करने लगा। उसके धर्मग्रन्थ को "ग्रन्थ साहब" या आदि ग्रन्थ कहते हैं। यह ग्रन्थ जाबी या गुरुमुखी भाषा में है। नानक के बाद इस धर्म में १० गुरु हुए। पहले तीन गुरुओं ने शान्ति के साथ धर्म का उपदेश दिया। बाद को यह क्रम बदला और सिक्ख लोगों में सांसारिक उन्नति करने की भी इच्छा उत्पन्न हुई। वे अब सैनिक ढंग से रहने लगे। इससे अन्य लोगों में और खास कर मुसलमानों में भय उत्पन्न हुआ। यह ढंग औरङ्गजेब को भी न पसंद आया। उसने नवें गुरु तेगबहादुर को पकड़वा मँगाया और दिल्ली में कैद में रखकर मार डाला। इस घटना से सभी सिक्ख चिढ़ गये। सिक्खों का

कर ली। इसी प्रकार दाऊदखाँ पन्नी को दक्षिण का सूबेदार बना कर जुल्फिकारखाँ को अपने दरबार में रक्खा।

(२) सिक्खो के झगडे—इस समय पंजाब मे सिक्ख लोग प्रबल होकर बागी हो रहे थे। अकबर के समय मे हिन्दू और मुसलमान धर्मों को एक करके दोनों के बीच होनेवाले झगड़ों को बंद करने के लिए यद्यपि अनेक लोग प्रयत्न करने लगे थे, तो भी कबीर इत्यादि अनेक साधु संत ऐसे ऐक्य का उपदेश और भी पहले से करते आ रहे थे। गुरु नानक नाम के एक ऐसे ही साधु की उन्नति पंजाब में हुई थी (जन्म सन् १४६९)। उसने एक नवीन पंथ स्थापित करके अपना उपदेश लोगों को देना शुरू किया। उसने हिन्दू और मुसलमानों के धर्मों से उच्च तत्त्वों का संग्रह किया था। नानक के उपदेश का सार यह था कि धर्म के काम में आग्रह की आवश्यकता नहीं, मनोभाव अथवा किसी भी रीति से की हुई ईश्वरोपासना एक समान फलदायिनी है। उसके जो चेले बने वे शिष्य या सिक्ख के नाम से प्रसिद्ध हुए। धीरे धीरे यह पन्थ उन्नति करने लगा। उसके धर्म ग्रन्थ को "ग्रन्थ साहब" या आदि ग्रन्थ कहते हैं। यह ग्रन्थ जाबी या गुरुमुखी भाषा में है। नानक के बाद इस धर्म में १० गुरू हुए। पहले तीन गुरुओं ने शान्ति के साथ धर्म का उपदेश दिया। बाद को यह क्रम बदला और सिक्ख लोगों में सांसारिक उन्नति करने की भी इच्छा उत्पन्न हुई। वे अब सैनिक ढंग से रहने लगे। इससे अन्य लोगों में और खास कर मुसलमानों में भय उत्पन्न हुआ। यह ढंग औरङ्गजेब को भी न पसंद आया। उसने नवें गुरू तेग़बहादुर को पकड़वा मँगाया और दिल्ली में कैद में रखकर मार डाला। इस घटना से सभी सिक्ख चिढ गये। सिक्खों का

दसवाँ गुरू गोविंदसिंह बड़ा प्रतिभाशाली हुआ। उसने सिक्ख में वीरता के भाव भर दिये और धर्म में भी वैसे ही अनेक फेर फार किये (१६७५)। अमृतसर में उसने फौजी ढंग का प्रजा सत्तात्मक राज्य स्थापित किया। इसी प्रकार का राज्य महम्मद पैगम्बर ने मदीने में अरबी प्रजा सत्तात्मक राज्य स्थापित किया था। गुरु गोविन्दसिंह ने गोवध की मनाही कर दी। इस प्रकार उसने हिन्दुओं को अपने पक्ष में कर लिया। औरंगजेब ने गुरु गोविन्दसिंह का पीछा करना शुरू किया। इससे उसे जगह जगह भटकना पड़ा। औरंगज़ेब ने उसके दो लड़कों को सरहिंद में दीवार में चुनवा कर मरवा डाला। उसके अन्य दो लड़के लड़ाई में पहले ही मारे जा चुके थे। सन् १७०८ में नान्देड में गुरु गोविन्दसिंह भी मारा गया। इन असह्य अत्याचारों के कारण सिक्खों की वृत्ति एकदम बदल गई। औरङ्गज़ेब के राज्य में पहले से ही अराजकता बढ रही थी। इससे सिक्खों का उत्साह दूना बढ गया। औरंगजेब ने उनके साथ जो अत्याचार किया उसका बदला उन्होंने लेलिया। बंदा नाम का गुरु, गोविन्दसिंह का एक प्रिय शिष्य था। उसको मुखिया बना कर सिक्ख लोग चारों ओर से एक दम उठ खड़े हुए। उन्होंने मसजिदें तोड़-फोड़ डालीं। एक एक करके अनेक शहरों को उन्होंने ध्वस किया। कबरों से लाशें निकाल निकाल कर पशुओं को खिलाई। ये बातें मुख्यत सरहिन्द में की गईं। बाद को बहादुरशाह ने उन पर चढ़ाई की। लेकिन उनको दबाने से पहले ही बहादुर शाह सन् १७१२ में ७० वर्ष की अवस्था में मर गया। बाद को सन् १७१३ में फर्रुख़सियर बादशाह ने सिक्खों के जीतने के लिए एक बड़ी फौज भेजी। इस फौज ने सिक्खों का भयंकर

रक्तपात किया। वंदा व उसके साथी कैद कर दिल्ली लाये गये। वहाँ इनका वध बड़ी क्रूरता के साथ किया गया। इसके बाद सिक्ख लोग तीस वर्ष तक चुप रहे। इस बीच में मुगलों की रही-सही शक्ति भी कमजोर हो गई। नादिरशाह और अहमदशाह अब्दाली के हमलों ने सिक्खों को अपनी शक्ति बढ़ाने का अवसर दे दिया। उनमें राष्ट्राभिमान उत्पन्न हो गया और उनके अनेक छोटे छोटे राज्य पंजाब में जम गये। अन्त में रणजीतसिंह ने उन सब का संगठन करके एक फौजी राज्य स्थापित किया। सिक्खों का आगे का चरित्र ब्रिटिशशासन काल के वृत्तांतमें दिया जायगा।

बहादुरशाह में हिम्मत और साहस अधिक न था। वह विचारवान् और मिलनसार था। यदि वह कुछ और अधिक दिनों तक जीता तो अवश्य ही मुग़ल-बादशाही का कुछ कल्याण हो जाता।

(३) जहाँदारशाह (सन् १७१२ १३)—यह बहादुरशाह का ज्येष्ठ पुत्र था। ज़ुल्फ़िकारख़ाँ की सहायता से वह दिल्ली के तख्त पर बैठा। यह क्रूर और दुर्व्यसनी था। इन बातों से इसने अपने पास के लोगों को इतना दुःखी कर दिया कि इसका भतीजा फर्रुखसियर बगाल में विद्रोही बन गया और दिल्ली पर चढ़ आया। वहाँ पहुँच कर उसने जहाँदारशाह और ज़ुल्फ़िकारख़ाँ दोनों को मार डाला और खुद तख्त पर बैठ गया।

फर्रुखसियर—(सन् १७१३ १९)—विहार प्रान्त के सूबेदार सैय्यद हुसेन अली, और इलाहाबाद के सूबेदार सैय्यद अब्दुल्ला की सहायता से ही फर्रुख़सियर को दिल्ली की गद्दी मिली थी। ये दोनों सगे भाई थे। अब्दुल्ला को उसने अपना वजीर बनाया

हैं। इस भयकर दुश्चिता के कारण राज्य के अनेक नर-रत्न मारे गये।

अण्णाजी दत्तो—सोयराबाई के समीपी व पक्षपाती सरदार, बालाजी आवजी चिटणीस, इसका भाई श्यामजी और पुत्र आवजी, और हिरोजी फर्जंद इत्यादि लोगों को संभाजी ने हाथी के पैर से कुचलवा कर मार डाला। शिर्के सरदारों के घराने का उसने समूल नाश किया। लेकिन सभाजी की स्त्री येसूबाई बड़ी चतुर स्त्री थी। उसने संभाजी पर प्रभाव डाल कर बालाजी आवजी के दूसरे पुत्र खडो बल्लाल को सरकारी काम पर नियत करा दिया। इसी खडो बल्लाल ने बाद को राज्य की बड़ी बड़ी सेवाएँ की। सभाजी ने शिवाजी के समय के समस्त कर्मचारियों को राज्य के प्रबन्ध से अलग कर दिया और कवि कुलेश उर्फ "कलुशा" नाम के एक कान्यकुब्ज ब्राह्मण को पहले पंडितराव का पद देकर बाद को मुख्य प्रधान का पद दिया, और उसे ही अन्य कार्य भी सौंप दिये। यह ब्राह्मण मंत्र-तंत्र तथा शास्त्र जानता था। उसने अपनी मीठी मीठी बातों से सभाजी को प्रसन्न कर लिया था।

(२) सम्भाजी के युद्ध—शाहज़ादा अकबर को सभाजी ने आश्रय दिया था, इसलिए औरंगजेब स्वयं एक बड़ी फौज लेकर दक्षिण-देश जीतने के लिए सन् १६८३ में आया। उसने सोचा कि शिवाजी मर चुका है और सभाजी व्यसनी है। इससे महाराष्ट्र इस समय सहज में ही जीता जा सकता है। जंजीरा के सीदी और पुर्तगीज लोग सभाजी के साथ शत्रुता रखते थे। ऐसे कठिन अवसर पर संभाजी ने अपनी वीरता का परिचय दिया।

गोवा के पास "फोंडे" नामक स्थान पर पुर्त्तगीज़ों का एक थाना था। इसी स्थान पर मराठों ने पुर्त्तगीजों के साथ घमासान युद्ध कर २०० यूरोपीयों और एक हजार देशी लोगों को हताहत किया और पुर्त्तगीजों का वसई के समीप का देश अपने अधिकार में कर लिया।

इसी समय उत्तर की ओर से औरंगजेब की फौज "वागलाना" में आ पहुँची। वहाँ पर जो युद्ध हुआ उसमें मराठों ने मुगलों को हरा दिया। यह देख कर बादशाह ने अगले दो-तीन वर्षों में सभाजी को हराने की धुन छोड़ कर बीजापुर, गोलकुंडा (गोवल कोंडा) के राज्यों पर अधिकार कर लिया। इस अवसर का यथोचित उपयोग संभाजी ने नहीं किया। राज्य की आमदनी और शिवाजी द्वारा की गई राज्य व्यवस्था बंद हो जाने से यत्र-तत्र अंधाधुंधी ने अपना सिक्का जमा लिया। खजाना खाली हो गया। मालगुजारी की वसूलयाबी बंद हो गई। शौर्य के अतिरिक्त सम्भाजी में दूसरा कोई भी गुण न था। ऐसी अवस्था में महाराष्ट्र-शासन हीनावस्था को पहुँच गया।

(३) सम्भाजी का वध (सन् १६८९)—सन् १६८७ में औरंगजेब ने सभाजी के साथ फिर युद्ध शुरू किया। शाहजादा अकबर ने सभाजी को छोड़ कर ईरान की राह ली। बादशाह के सरदार सर्जेखाँ से हंबीरराव मोहिते ने वाई के पास युद्ध किया। इस युद्ध में मराठों की जीत हुई, लेकिन हंबीरराव गोली लग जाने से रण भूमि में मारा गया। उसकी मृत्यु से सभाजी का मानों दाहना हाथ ही बेकाम हो गया। बाद को मुगलों ने सभाजी को चारों ओर से घेर लिया और रायगढ जाते समय रास्ते में संगमेश्वर में सभाजी व "कलुशा" पर

कोल्हापुर क मुसलमान अधिकारी छापा मार कर संभाजी को १-२-१६८९ के दिन पकड़ कर तुलापुर में बादशाह की छावनी में ले गया। इस अधिकारी का नाम तकरीबखॉं था। उस समय बादशाह ने संभाजी से मुसलमान बन-जाने को कहा। संभाजी ने उत्तर देते हुए कहा कि "तुम अपनी बेटी का विवाह मेरे साथ कर दो तो मैं मुसलमान बनूँ" ऐसी कड़ा कड़ी की बातें कह कर संभाजी ने मुस्लिम धर्म की निन्दा की। यह बादशाह को सहय नहीं हुआ। इसलिए उसने संभाजी की जीभ कटवा डाली और क्रूरता के साथ उसका वध करा दिया। (११-३-१६८९)। व्यसनी होने के कारण संभाजी का नाश हुआ, तथापि वह शूर और कर्त्तव्यशील था। संभाजी मार डाला गया। उस समय संभाजी की स्त्री येसूबाई और उसका पुत्र शिवाजी (इसकी उम्र ९ वर्ष की थी) रायगढ में थे। इनको वहीं रखकर राजाराम व अन्य सरदार बाहर निकले। इधर रायगढ पर घेरा डाल कर इतकदखॉं उर्फ जुलफिकारख़ाँ ने ३-११-१६८९ को किला जीत लिया और येसूबाई तथा शिवाजी को कैद कर के साथ ले गया। येसूबाई वहॉं सत्रह वर्ष तक कैद में रहीं। संभाजी के हृदय द्रावक वध ने समस्त महाराष्ट्र-देश को हिला डाला। उन्होंने जोश में आकर मुगलों से बदला लेने का संकल्प किया। इधर येसूबाई और शिवाजी बादशाह के पास कैद थे। इनके साथ बादशाह की बड़ी शाहजादी जीनतुन्निसा की प्रीति हो गई। इससे उसने बड़ी सावधानी के साथ उनके सुख का सुप्रबंध रक्खा। गुप्त रीति से येसूबाई-और राजाराम एक दूसरे के पास आते जाते थे। येसूबाई

बादशाह की छावनी में रहते समय राजाराम के सम्बन्ध में अपना पक्षपात बिलकुल नहीं दिखाती थी।

# छठा अध्याय

## छत्रपति राजाराम व द्वितीय शिवाजी

सन् १६८९–१७०८



(१) मराठों पर भयकर सकट—मराठाशाही पर आज तक जितने संकट पड़े उन सब में यह संकट सबसे अधिक भयंकर और दुस्तर था। संभाजी के मारे जाने के बाद मराठों ने उसके बेटे को गद्दी पर बैठा कर राज्य की व्यवस्था शुरू की। राजाराम, प्रल्हाद, निराजी, रामचन्द्र, नीलकठ अमात्य, सताजी घोरपडे, खडो बल्लाल, धनाजी जाधव इत्यादि पहले ही रायगढ़ से बाहर निकल गये थे। इसलिए वे शत्रु के पंजे में न फँस सके। एक एक करके मराठों के सभी किले और प्रान्त मुग़लों के अधिकार में जाने लगे। उस समय ऐसा प्रतीत होने लगा कि मराठाशाही का अन्त आ गया। लेकिन इस भयङ्कर परीक्षा ने मराठों के तेज को और भी चमका दिया। राजाराम का स्वभाव सभाजी के स्वभाव से बिलकुल भिन्न था। वह निर्व्यसनी, स्वार्थत्यागी व मिलनसार व्यक्ति था। रायगढ के

मुगलों के हाथ में जाते ही रामचंद्र पंत ने विशालगढ़ और पन्हाल के बीच में रह कर महाराष्ट्र की रक्षा की। राजाराम ने प्रह्लाद निराजी और खंडो बल्लाल के साथ जिंजी जाकर राज्य का शासन-कार्य देखना शुरू किया और सन्ताजी घोरपडे व धनाजी जिंजी और महाराष्ट्र के बीच में घूम फिर कर बादशाह का पीछा करने लगा। इस क्रम के चलते ही कार्य ठीक होने लगा। शंकराजी मल्हार व परशुराम त्रिंबक कुलकर्णी किन्हईकर प्रतिनिधि के मूल-पुरुष रामचन्द्र के साथ काम करने में प्रसिद्ध हुए। राजाराम ने जिंजी में गद्दी को स्थापित कर अष्टप्रधान मंडल की फिर से स्थापना की। प्रह्लाद निराजी को चतुर, कर्त व्यशील और राज्य का एकमात्र आधार-स्तम्भ समझ और अपना दूसरा स्वरूप मान राजाराम ने उसे "प्रतिनिधि" का नया पद दिया। प्रतिनिधि का पद अष्टप्रधानों से भी ऊँचा रक्खा। इस तरह राज्य में पुनः प्रबन्ध स्थापित किया। इसके सिवा राष्ट्र की रक्षा के लिए उसने एक नई बात यह की कि जो व्यक्ति परा क्रम से राष्ट्र की सहायता करके शत्रु को हराने में सफल होगा और विपत्ति के समय धैर्य के साथ आगे बढ़ कर राज्य की सहा यता करेगा वह पुरस्कार, पदाधिकार, इनाम इत्यादि से संतुष्ट किया जायगा। इस प्रकार की राजाज्ञा का प्रचार होते ही अनेक लोगों ने राज्य का पक्ष लेकर अपना कर्त्तव्य पालन किया और अनेक प्रकार के राज-सम्मानों से व विभूषित हुए। यह क्रम आज तक सरदारों में जारी है।

(२) सन्ताजी घोरपडे व धनाजी जाधव—औरंगजेब की फ़ौजी तैयारी बड़ी प्रबल थी। लेकिन उसके सैनिक बड़े धीमे और

अभिमानी थे। इसलिए महाराष्ट्र-देश के ऊँचे-नीचे ऊबड़-खाबड़ रास्तों में उनको चलने में बड़ी कठनाई झेलनी पड़ती थी। बादशाह के पास तोपखाना और हरबे हथियारों की कमी न थी। लेकिन तेज मराठों पर वे ठीक निशाना न लगा सकते थे। मराठों ने बादशाही फौज की इस दुर्बलता को जान कर उसके ऊपर लुक छिप कर मौका देख कर छापा मारने का निश्चय किया। मराठे सवारों की समस्त आवश्यक वस्तुएँ उनके छोटे से घोड़ों पर ही लदी रहती थीं। जगल में उन्हें जो कुछ मिल जाता उसे ही खा-पी कर अपना निर्वाह कर लेते थे। बादशाही फौज के साथ खुले मैदान में न लड़कर मौका देखकर उस पर टूट पड़ते और खज़ाना व रसद का सामान लूट ले जाते और देखते ही देखते वे पासवाले पहाड़ की ओट में छिप कर विलीन हो जाते। उनके ऊपर हमला करने में बादशाही फौज के अभिमानी सिपाही चाहे जितनी शीघ्रता क्यों न करते, समय लग ही जाता था। इस प्रकार युद्ध करने की शैली को अंग्रेजी में "गुरीला वार" कहते हैं। इन छापों ने बादशाह की बड़ी फौज को तग कर डाला। रामचन्द्र पंत, संताजी, धनाजी इत्यादि लोगों ने युद्ध की इस पद्धति को पसन्द कर इसके अनुसार कार्य किया था। ये दोनों वीर सरदार पहले शिवाजी की फौज में नौकर थे। बाद को इन्होंने युद्ध की ऊँची योग्यता प्राप्त कर ली थी। इनकी वीरता के विषय में इतिहासकार खाफीखाँ कहता है कि सन्ताजी ने मुग़ल-सरदारों को विवश कर दिया था। उसके सामने जो व्यक्ति जाता वह जीता-जागता कभी नहीं लौट पाता था। अपने सामने किसी को कुछ न गिननेवाले मुग़ल-सरदार उसके सामने जाते ही काँप उठते थे। उसके सामने जम कर लड़नेवाला एक

भी सरदार मुग़ल-पक्ष में न था, धनाजी भी वैसा ही शूर था। मुगल तो उससे इतना भय मानते थे कि यदि किसी का घोड़ा पानी न पीता तो वे उससे पूछते कि क्यों रे पानी पीता क्यों नहीं? क्या तुझे पानी में धनाजी की परछाईं दीखती है?" संताजी ने एक बार खास बादशाह के तम्बू पर हमला करके उसका सोने का कलश काट लिया था। उस समय भाग्यवश बादशाह अपने तम्बू में न था, इसीसे वह बच गया। इसके बाद बादशाह की छावनी भीमा के किनारे से उठ कर ब्रह्मपुरी में आ गई। मराठों ने कर्नाटक से लगा कर खानदेश की उत्तरी सीमा तक सारे देश में खलबली पैदा कर दी थी। सन् १६९१ में बादशाह की आज्ञा से ज़ुल्फ़िकारखाँ ने जिंजी के किले को घेर लिया। यह घेरा डाले छ वर्ष तक पड़ा रहा। इस क़िले के भीतर ही राजाराम और उसकी मंडली इत्यादि घिरी हुई थी। अन्त में बादशाह ने ज़ुल्फ़िकारख़ाँ को बड़ी सख्त-सुस्त बातें लिख भेजीं। तब उसने जिंजी के किले पर अधिकार कर लिया। लेकिन किले पर अधिकार होने से पहले ही राजाराम अपनी मंडली के सहित सकुशल बाहर आ कर स्वदेश पहुँच चुका था।

( ३ ) **राजाराम की मृत्यु** ( मार्च १७०० )—राजाराम ने जिंजी से लौट कर सतारा के क़िले में महाराष्ट्र की राज्य-गद्दी स्थापित की। मराठाशाही की यह गद्दी अन्त तक सतारे में ही रही। गद्दी स्थापित करने के बाद उसने अपने सरदारों से सम्मति लेकर मुगलों पर चढ़ाई की। उसने स्वयं फ़ौज लेकर मुगलों के प्रान्तों पर हमला किया और वहाँ से चौथ और सरदेशमुखी वसूल की। उसने खानदेश तक बराबर हमले किये और चौथ इत्यादि वसूल की। इस प्रकार वह सिंहगढ़ वापस आया। उसका सारा जीवन

शाही के सङ्कट दूर हो गये। इसके बाद मराठों की धाक मुगलों पर जम गई।

(५) शाहू का छुटकारा—सम्भाजी का पुत्र शिवाजी उर्फ शाहू का जन्म १८ मई १६८२ में हुआ था। उस पर औरङ्गज़ेब की पूर्ण कृपा थी। उसे छुड़ाने के लिए मराठा सरदारों ने अनेक प्रयत्न किये, लेकिन वे सब निष्फल गये। अठारह वर्ष तक बादशाह के जनानखाने में रहने से योग्य अनुभव से मिलने वाले ज्ञान से वह वञ्चित रहा। उसमें तेज, निश्चयात्मक बुद्धि और शौर्य इत्यादि गुणों का अभाव था।

औरङ्गज़ेब की मृत्यु होते ही उसके पुत्रों में गद्दी के लिए झगड़े उठ खड़े हुए। अज़ीमशाह ने जुल्फिकारखाँ की सहायता पाकर शाहू को साथ लेकर दिल्ली को यात्रा की। जुल्फिक़ारख़ाँ की सम्मति से सन् १७०७ में अप्रैल मास में भोपाल के पास शाहू को अज़ीमशाह ने क़ैद से मुक्त किया। वापस लौटते समय खानदेश में परसोजी भोसले इत्यादि मराठे सरदार शाहू से मिल गये। आगे बढ़ कर गोदावरी-नदी के किनारे पहुँच कर शाहू ने ताराबाई से कहला भेजा कि "मैं आ रहा हूँ। मेरा राज्य मुझे सौंप दो।" ताराबाई को यह बात पसन्द न आई। उसने धनाजी जाधव, खण्डो बल्लाल और परशुराम त्रिंबक को शाहू के विरुद्ध लड़ने के लिए भेजा। इनमें से पहले दो व्यक्ति ताराबाई का पक्ष छोड़ कर शाहू से जा मिले और नवम्बर सन् १७०७ में खेड़ के समीप परशुराम लड़ाई में हार कर वापस लौट गया। इसके बाद शाहू ने सतारा पर चढ़ाई की और परशुराम पन्त को क़ैद करके किले पर अपना अधिकार कर लिया। ताराबाई अपने साथियों

के साथ भाग गई। सन् १७०८ के जनवरी मास में शाहू ने अपना राज्याभिषेक करके अष्टप्रधानों की नियुक्ति की।

शाही के मद्धूट दूर हो गये। इसके बाद मराठों की धाक मुगलों पर जम गई।

(५) शाहू का छुटकारा—सम्भाजी का पुत्र शिवाजी उर्फ शाहू का जन्म १८ मई १६८२ में हुआ था। उस पर औरङ्ग़ेब की पूर्ण कृपा थी। उसे छुडाने के लिए मराठा सरदारों ने अनेक प्रयत्न किये, लेकिन वे सब निष्फल गये। अठारह वर्ष तक बादशाह के ज़नानख़ाने में रहने से योग्य अनुभव से मिलने वाले ज्ञान से वह वञ्चित रहा। उसमें तेज, निश्चयात्मक बुद्धि और शौर्य इत्यादि गुणों का अभाव था।

औरङ्गजेब की मृत्यु होते ही उसके पुत्रों में गद्दी के लिए झगड़े उठ खड़े हुए। अजीमशाह ने जुल्फिकारखॉ की सहायता पाकर शाहू को साथ लेकर दिल्ली को यात्रा की। जुल्फ़िक़ारख़ाँ की सम्मति से सन् १७०७ में अप्रैल मास में भोपाल के पास शाहू को अजीमशाह ने कैद से मुक्त किया। वापस लौटते समय खानदेश में परसोजी भोसले इत्यादि मराठे सरदार शाहू से मिल गये। आगे बढ कर गोदावरी-नदी के किनारे पहुँच कर शाहू ने ताराबाई से कहला भेजा कि "मैं आ रहा हूँ। मेरा राज्य मुझे सौंप दो।" ताराबाई को यह बात पसन्द न आई। उसने धनाजी जाधव, खण्डो बल्लाल और परशुराम त्रियक को शाहू के विरुद्ध लड़ने के लिए भेजा। इनमें से पहले दो व्यक्ति ताराबाई का पक्ष छोड़ कर शाहू से जा मिले और नवम्बर सन् १७०७ में खेड़ के समीप परशुराम लड़ाई में हार कर वापस लौट गया। इसके बाद शाहू ने सतारा पर चढ़ाई की और परशुराम पन्त को क़ैद करके किले पर अपना अधिकार कर लिया। ताराबाई अपने साथियों

विश्वनाथ भट श्रीवर्धनकर की उसे पूर्ण सहायता मिली।

(२) बालाजी विश्वनाथ का उदय—बालाजी विश्वनाथ भट कोंकन में सीदियों के राज्यान्तर्गत श्रीवर्धन गाँव का देशमुख था। कई वर्षों पूर्व सकुटुम्ब देश में आकर मराठी राज्य में नोकरी करते करते सरसूबेदारी तक प्राप्त की थी। जिस समय ताराबाई और ओरङ्गजेब का युद्ध चल रहा था, उस समय सेनापति धनाजी जाधव व बालाजी में परस्पर प्रीति हो गई थी। इससे बालाजी को मराठाशाही में होनेवाले परिवर्त्तनों का अच्छा परिज्ञान हो गया था। जब शाहू कैद से छूट कर दक्षिण पहुँचा उस समय बालाजी ने उसे अच्छी सहायता दी और इस सहायता से प्रसन्न होकर शाहू ने बालाजी को "सेना कर्त्ता" का पद दिया। बाद को शीघ्र ही अर्थात् सन् १७०८ के जून मास में धनाजी जाधव की मृत्यु हो गई। तब उसके लड़के चन्द्रसेन को शाहू ने सेनापति बना दिया। चद्रसेन का झुकाव ताराबाई की ओर जिस समय हुआ और वह खुल्लमखुल्ला शाहू के विरुद्ध होगया, उस समय बालाजी ने उसे भी लड़ाई में हराया। इस हार से उद्विग्न होकर चद्रसेन ने मराठाशाही को त्याग कर मुगल सूबेदार निज़ामुल्मुल्क के पास जाकर उससे मिल गया। निजाम ने उसे अपने राज्य में नवीन जागीर दे दी। यह जागीर बाद को सन् १७६९ में चद्रसेन के लड़के रामचद्र जाधव के मरने पर सरकार में मिला ली गई। इसी प्रकार रामचन्द्र पन्त अमात्य शिवाजी के पास काम करते करते एक चतुर दरबारी हो गया था। वह ताराबाई के पक्ष में था। शाहू के पक्ष में वह कभी सम्मिलित नहीं हुआ। लेकिन ताराबाई ने उसका अविश्वास किया। इससे उसकी स्थिति विचित्र हो गई। इसलिए तत्कालीन राजनैतिक

# सातवाँ अध्याय

## छत्रपति शाहू, पेशवा बालाजी विश्वनाथ

ई० स० १७०८-१७२०

१—ताराबाई के साथ युद्ध	२—बालाजी विश्वनाथ का उदय
३—मराठों का नवीन उद्योग	४—स्वराज्य, चौथ और सरदेशमुखी

(१) ताराबाई के साथ युद्ध—शाहू का प्रवेश जिस समय महाराष्ट्र की राजधानी सतारा में हुआ उस समय उसकी स्थिति कुछ भी अच्छी न थी। बड़े बड़े प्रभावशाली सरदार ताराबाई के पक्ष म थे। वे भिन्न भिन्न प्रान्तों में शाहू के विरुद्ध लड़ कर उसको चिन्ताग्रस्त बनाये रहते थे। उनको दबाने और शान्त करने म शाहू को चार या पाँच वर्ष लग गये। हैवतराव निम्बारकर सरलश्कर, खण्डेराव, दाभाडे, मानसिंह मोरे, परसोजी भोंसले, चिमणाजी दामोदर व पेशवा बहिरोपन्त पिङ्गले, खण्डे बल्लाल, ये सब लोग शाहू के पक्ष में थे। अप्पाजी व दामाजी थोरात, शाहजी निम्बारकर, सन्ताजी पांढरे, रामचन्द्र नीलकण्ठ अमात्य, वाडीकर खेमसावन्त, उदाजी चौहान, कान्होजी आगरे, शङ्कराजी नारायण सचिव व परशुराम पन्त प्रतिनिधि इत्यादि लोग ताराबाई के पक्ष का समर्थन करते थे। इन आपसी झगड़ों के दबाने में चार पाँच वर्ष लग गये और इस काम में बालाजी

विश्वनाथ भट श्रीवर्धनकर की उसे पूर्ण सहायता मिली।

(२) बालाजी विश्वनाथ का उदय—बालाजी विश्वनाथ भट कोंकन में सीदियों के राज्यान्तर्गत श्रीवर्धन गाँव का देशमुख था। कई वर्षों पूर्व सकुटुम्ब देश में आकर मराठी राज्य में नौकरी करते करते सरसूबेदारी तक प्राप्त की थी। जिस समय ताराबाई और औरङ्गजेब का युद्ध चल रहा था, उस समय सेनापति धनाजी जाधव व बालाजी में परस्पर प्रीति हो गई थी। इससे बालाजी को मराठाशाही में होनेवाले परिवर्त्तनों का अच्छा परिज्ञान हो गया था। जब शाहू कैद से छूट कर दक्षिण पहुँचा उस समय बालाजी ने उसे अच्छी सहायता दी और इस सहायता से प्रसन्न होकर शाहू ने बालाजी को "सेना कर्त्ता" का पद दिया। बाद को शीघ्र ही अर्थात् सन् १७०८ के जून मास में धनाजी जाधव की मृत्यु हो गई। तब उसके लड़के चन्द्रसेन को शाहू ने सेनापति बना दिया। चन्द्रसेन का झुकाव ताराबाई की ओर जिस समय हुआ और वह खुल्लमखुल्ला शाहू के विरुद्ध होगया, उस समय बालाजी ने उसे भी लड़ाई में हराया। इस हार से उद्विग्न होकर चन्द्रसेन ने मराठाशाही को त्याग कर मुगल-सूबेदार निज़ामुल्मुल्क के पास जाकर उससे मिल गया। निजाम ने उसे अपने राज्य में नवीन जागीर दे दी। यह जागीर बाद को सन् १७६९ में चंद्रसेन के लड़के रामचन्द्र जाधव के मरने पर सरकार में मिला ली गई। इसी प्रकार रामचन्द्र पन्त अमात्य शिवाजी के पास काम करते करते एक चतुर दरबारी हो गया था। वह ताराबाई के पक्ष में था। शाहू के पक्ष में वह कभी सम्मिलित नहीं हुआ। लेकिन ताराबाई ने उसका अविश्वास किया। इससे उसकी स्थिति विचित्र हो गई। इसलिए तात्कालीन राजनैतिक

रंगमंच से वह एक दम विरक्त हो गया और बड़ी सावधानी से अपनी रक्षा करता हुआ राजकाज से अलग हो गया। उसने देख लिया कि अब हमारा सम्मान और आदर नहीं है। इतिहास में यही एक ऐसा सरदार दिखलाई पड़ता है। इस प्रकार सब कामों से छुट्टी पाकर इस सरदार ने राजनीति नाम की एक छोटी सी पुस्तक लिखी। यह पुस्तक अपूर्व है। सन् १६७० तक इसने राज्य का कार्य भार सँभाला था। संभाजी के मारे जाने के बाद औरंगज़ेब से टक्कर लेकर कठिन विपन्न अवस्था में मराठाशाही की रक्षा करने का श्रेय रामचंद्र पंत को ही है। यह सरदार सन् १७३४ के लगभग मरा। इसका पुत्र भगवंतराव शाहू के समय में बहुत प्रसिद्ध हुआ है।

चन्द्रसेन के उदाहरण से मराठों की परस्पर फूट का स्वभाव व्यक्त होता है। वे जितने शूर, कुशल, और पराक्रमी होते थे, उतने ही अधिक स्वार्थी, अपने मुखिया के नियत्रण में न रहने वाले, उच्छृङ्खल और चाहे जिस शत्रु से मिल कर राजद्रोह करने में प्रवृत्त हो जानेवाले थे। उनके गुणो का उपयोग कर महाराष्ट्र शक्ति का विस्तार करना और उनके दुर्गुणों को दबाये रखना, इन दो मुख्य विषयों से ही पेशवाई का आगे का इतिहास भरा हुआ है। आगरे, दाभाड़े, रघूजी भोसले व आगे चल कर स्वय रघुनाथ राव पेशवा इत्यादि ने राजद्रोह किया। इसी से स्वय अपनी शक्ति के आधार पर सिंधे, होलकर इत्यादि नवीन सरदारों की उत्पत्ति कर पेशवाओं ने अपना उद्योग जारी रक्खा।

चन्द्रसेन का राजद्रोह बालाजी ने शान्त किया, इसी प्रकार दामाजी थोरात व कृष्णराव खटावकर इत्यादि ने शाहू

के विरुद्ध दंगे किये। इन दंगों को भी पेशवा ने बड़े धैर्य और चातुर्य के साथ दबा दिया। कुलाबा का आंगरे सरदार इस समय बड़ा जोर पकड़ रहा था। कान्होजी आंगरे ताराबाई का पक्ष लेकर लड़ रहा था। उसने शाहू के राज्य पर चढ़ाई कर दी और बड़ी तेजी से सतारा की ओर बढ़ रहा था। इसको रोकने के लिए पहले शाहू ने बीहरोपन्त पिङ्गले पेशवा को भेजा। आंगरे ने उसे हरा कर कैद कर लिया। उस समय शाहू ने निरुपाय होकर बालाजी को "अतुल पराक्रमी सेवक" समझ उसे १३ ११-१७१३ को पेशवा का पद देकर आंगरे का सामना करने को भेजा। बालाजी ने आंगरे का बल प्रबल देख उसके साथ समझौता कर लिया और उसे कोंकन के कई किले देकर शाहू के पक्ष में मिला लिया (सन् १७१४)। बाला जी तथा उसके पुत्रों को अत्यत तेजस्वी समझ कर उस कुटुम्ब को ही शाहू ने राज्य का भार सौंप दिया। छत्रपतियों की सत्ता पेशवाओं के हाथ में जाने का यही एक कारण हुआ। इधर राजसबाई ने ताराबाई व उसके पुत्र शिवाजी को सन् १७१२ में कैद कर लिया और अपने पुत्र सभाजी को गद्दी पर बैठाया। शिवाजी बाद को कैद में ही मर गया (सन् १७२६)। राजसबाई व सभाजी का संबंध कोल्हापुर से था। इसलिए शाहू ने आगे चल कर वह राज्य उन्हीं को दे दिया। वही कोल्हापुर-राज्य आज भी उक्त वंश में चला आता है। इस प्रकार बड़ी सावधानी और नम्रता से इस कौटुम्बिक झगड़े का अन्त शाहू ने कर दिया। इससे उसकी प्रतिष्ठा बढ़ी।

(३) मराठों का नवीन उद्योग—शाहू का पक्ष धीरे धीरे

अधिक वलिष्ठ हो गया। लेकिन उसके सामने अन्य अ
कठिनाइयाँ थीं। उस समय दिल्ली की मुग़ल-बादशाही विल
कमजोर हो चुकी थी। भिन्न भिन्न प्रान्तों पर शासन करने के
जिन सूबेदारों को बादशाह ने नियुक्त किया था वे सब स्व
होकर अपना राज्य स्थापित करने का उद्योग करने लगे। दि
के बादशाह का प्रभाव नष्ट हो गया। ऐसी अवस्था में सभी ल
को अपना अपना राज्य स्थापित करने का उद्योग करते देख
शाहू के महाराष्ट्र शासन को भारत व्यापी बनाने की इच्छा उ
हुई। शिवाजी का जो कार्य बीच में आकर रुक गया था उसे
करके दिल्ली में हिन्दू पद बादशाही स्थापित करके शिवाजी
कार्य पूरा करने की लगन बालाजी विश्वनाथ को लग
औरङ्गज़ेब से पचीस वर्ष तक युद्ध करते रहने से मराठों को
करने का अच्छा अभ्यास हो गया। पेशवा ने सोचा था कि इन
बाहरी प्रान्तों में काम न दिया गया तो शीघ्र ही ये लोग आ
में लड़ कर महाराष्ट्र की बढ़ती हुई शक्ति को शिथिल कर
और यदि ये दूर प्रान्तों में लड़ाई में अटका रक्खे गये तो घ
झंटों का अन्त हो जायगा और अस्तगत मुगलशाही का र
महाराष्ट्र-शक्ति में आ मिलेगा। यही विचार अन्य दूरदर्शी सर
के भी थे। इसी स्थिति में बालाजी विश्वनाथ को पेशवा
पद मिला था। इतने में ही दिल्ली में बादशाह और
भाइयों के बीच झगड़ा खड़ा हो गया। उनमें से एक पक्ष
मराठों से सहायता की याचना की। यह याचना पेशवा के
के अनुकूल थी। शाहू की आज्ञा से पेशवा बालाजी व खंडे
दाभाडे फौज लेकर दिल्ली जा पहुँचे, और वहाँ अपना काम क
वापस आये। उस समय बादशाह ने मराठों को दक्षिण के

सूबों* पर स्वराज्य दिया तथा अन्य मुगल शासनाधीन प्रान्तों में चौथ व सरदेशमुखी वसूल करने का अधिकार दे दिया। इन अधिकारों की सनद बादशाह ने पेशवा को दी थी (१७१९)। इसी के आधार पर बाद को मराठों का विस्तार सारे भारत में हुआ।

(४) स्वराज्य, चौथ व सरदेशमुखी—स्वराज्य अर्थात् सम्पूर्ण रीति से मराठों के अधिकारगत देश। इसकी स्वीकृति बादशाह ने ऊपर कही गई सनदद्वारा दी। सरदेशमुखी अर्थात् मराठे सरदारों की परम्परागत आय। प्रत्येक गाँव का सरकारी कर वसूल करते समय सरकारी रकम भरने का उत्तरदायित्व लेने के बदले में आमदनी का दस फी सदी भाग सरदेशमुख ले—ऐसा नियम था। शिवाजी के बाद भोंसले छत्रपति अपने को देश भर का सरदेशमुख समझते थे। अपने इच्छानुसार अपने अनुचरों को वेतन देते थे।

तीसरी सनद चौथ की थी। बादशाह अथवा अन्य शासक जब स्वयं शासन करने में असमर्थ हो गये तब उन्होंने मराठों की सहायता ली और इस सहायता के बदले में उन्होंने अपनी आमदनी का चतुर्थांश देने का निश्चय किया। गुजरात, मालवा, बरार इत्यादि प्रदेश शाह ने भिन्न भिन्न सरदारों को बाँट दिये और उनको चतुर्थांश या चौथ वसूल करने की आज्ञा दी। इस

*मुगल साम्राज्य के उत्तर-भारत के सूबे—१ काबुल, २ लाहार, ३ मुल्तान, ४ सिन्ध, ५ काश्मीर, ६ गुजरात, ७ मालवा, ८ अजमेर, ९ दिल्ली, १० आगरा, ११ इलाहाबाद, १२ अवध, १३ बिहार, १४ बङ्गाल, १५ उड़ीसा। दक्षिण के सूबे—१ बुरहानपुर, २ बरार, ३ बीदर, ४ हैदराबाद, ५ बीजापुर ६ कर्नाटक।

काम को सरजामी पद्धति कहते हैं। इसके अनुसार कार्य करने से मराठा-शक्ति का विस्तार फैला। अंगरेज़ों की तैनाती फौज की पद्धति के समान ( Subsidiary System ) ही यह चौथ लेने की पद्धति मराठों की थी। अंगरेजों ने आगे चल कर इसी पद्धति के अनुकूल "तैनाती फौज" का खर्च क्रम से निश्चय करके अपना सार्वभौमत्व भारत में स्थापित किया है। यह बात ध्यान में रखने योग्य है। पहले की ग्राम-संस्था और मराठों के अपने पुराने वतनों के लोभ को ध्यान में रख शाहू और बालाजी विश्वनाथ ने इस पद्धति की रचना पहले की थी। ग्राम संस्था में बारह अलूतों और बारह बलूतों के ऊपर ग्राम का सारा कार्य भार रहता था। इस व्यवस्था से सरकार का सम्बन्ध कर वसूल करने के अतिरिक्त प्राय बहुत कम रहता था। देसाई अथवा देशाई अर्थात् देश का अथवा गाँव का कर एकत्र करनेवाले अधिकारी का नाम था। उसको लिखनेवाला कुलकर्णी, कर्नाटक में नाडगौडा, कह कर पुकारते हैं। १०५ गाँवो पर शासन करने वाला सरदेशमुख कहलाता था। इस प्रकार राज कर्मचारियों की व्यवस्था महाराष्ट्र में थी। इस प्रकार मालगुजारी और तहसील-वसूल का प्रबन्ध करके पहला पेशवा बालाजी विश्वनाथ २४-१७२० को अकस्मात् मर गया। वह बुद्धिमान, नियामक और दूरदर्शी था।

---

# आठवाँ अध्याय

## छत्रपति शाहू, पेशवा बाजीराव व नाना साहब

ई० स० १७२०-१७४०

१—पेशवा पहला बाजीराव
२—निजामुल्मुल्क
३—मराठा शक्ति का विस्तार
४—पेशवा नाना साहब
५—शाहू की मृत्यु

(१) पेशवा पहला बाजीराव—बालजी के बाद पेशवाई का कार्य उसके लड़के को न देकर किसी अन्य व्यक्ति को दिलाने का आग्रह अनेक सरदारों ने किया। लेकिन बालाजी का पुत्र अपने पिता के समान चतुर था और पराक्रमी भी था। उसका भाई चिमणाजी अप्पा भी उसके समान कर्त्तव्यशील था। शाहू को स्वयं लड़ाई पर जाने की इच्छा न रहने से उसने बालाजी की सहायता से आज तक राज्यश्री का भोग किया था। इसलिए यह उद्योग वैसा ही आगे भी चलाने के अभिप्राय से शाहू ने पेशवाई की पोशाक बाजीराव को ही पहनाई। उसने भी अपने पिता के उद्देश को यथाशक्य शीघ्र सफल करने का निश्चय कर नवीन उद्योग शुरू किया।

धोलापुर की लड़ाई के बाद शीघ्र ही सैय्यदों का नाश कर निजाम ने कुछ दिनों दिल्ली की बादशाही की वजीरी की। लेकिन बादशाह को कमजोर और अपने हाथ में बादशाह का भला होता न देख स्वतंत्र होने का विचार कर वह दक्षिण में आया और औरङ्गाबाद में आकर उसने अपना राज्य स्थापित (सन् १७२३) किया। वही आजकल हैदराबाद का राज्य है। निजाम से मराठे लोग चोथ व सरदेशमुखी माँगने लगे। इसी से दोनों में बिगाड उठ खड़ा हुआ। दोनों ही महाराष्ट्र-देश पर अपना शासन जमाना चाहते थे। इसलिए बाजीराव और आगे के पेशवा इस निजाम-राज्य से बराबर नियम से लड़ाई लड़ते रहे। इसी प्रकार पश्चिमी किनारे पर जजीरा में सीदी सरदार मुगल जहाजी बेड़े के कर्त्ता धर्ता थे। वे लोग मराठों को तंग किया करते थे। इनके अतिरिक्त यूरोप से आये हुये पुर्त्तगीज लोग भारत में आकर गोवा, बसई इत्यादि स्थानों पर अपना अधिकार जमाये बैठे थे। वे भी पेशवा के साथ लड़ाई करने लगे। एक ही समय कौन कौन शत्रु थे और उनके साथ मराठे कहाँ कहाँ लड़ाई लडते थे, इसका वर्णन आगे किया जायगा।

निजामुल्मुल्क मराठों का शासन शान्ति के साथ चलने न देता था और शाहू तक को उखाड फेकने का प्रयत्न करता था। तब बाजीराव ने उसके साथ प्रबल युद्ध करके सन् १७२८ में पालखेड में उसे बिलकुल हरा दिया और मराठा शक्ति की गृह-कलह में हाथ न डालने की प्रतिज्ञा निजाम से करा ली।

ताराबाई के झगड़े का निपटारा करने के लिए उसके साथ शाहू ने पहले ही सन्धि करके उसे कोल्हापुर का राज्य अलग कर

मल्हारराव होल्कर, राणोजी सिन्धे, उदाजी पवार, इत्यादि अनेक सरदार उसके बचपन के ही साथी थे। उनकी सहायता तथा पिलाजी जाधव, खंडेराव दाभाडे, फतहसिंह भोंसले उसी प्रकार कान्होंजी आँगरे, रघुजी भोंसले, और श्रीपतिराव प्रतिनिधि शाह के भरोसे के सरदार इत्यादि लोगों की सहायता से सम्पूर्ण देश को जीतने का उद्योग उसने प्रारम्भ किया।

२—निजामुल्मुल्क—मुग़लों के भारत में प्रवेश करने के समय अनेक घराने भारत में विदेश से आये और यहाँ नामाङ्कित हुए। इनमें निज़ाम का वंश प्रधान था। इस वंश के लोग बादशाह के दरबार में वजीर इत्यादि ऊँचे ऊँचे पदों पर थे। उन्हीं लोगों में से चिनकिलिजख़ाँ उर्फ़ निजामुल्मुल्क नामक एक पराक्रमी सरदार औरङ्गजेब के दरबार में उन्नति कर चुका था। सैय्यदों को निर्बल करने के लिए निजाम ने एक बड़ी फौज तैयार की। सैय्यदों का सरदार आलमअली इस फौज पर चढ़ दौड़ा। बालाजी विश्वनाथ की सन्धि के अनुसार सैय्यदों की सहायता करने के लिए खंडेराव दाभाडे मराठों की फौज लेकर गया। बरार में बालापुर नामक स्थान में निजाम और आलम अली की लड़ाई हुई। इस लड़ाई में आलमअली मारा गया। (सन् १७२०)। इस लड़ाई में दामाजी ने विशेष पराक्रम दिखाया था इसलिए शाह ने उसे दाभाड़े का सहायक बना कर "शमशेर बहादुर" की पदवी दी। दामाजी से ही गायकवाड़ राज घराने की उत्पत्ति हुई है। इसके बाद दामाजी की शीघ्र ही मृत्यु हो गई। बालापुर की लड़ाई में निज़ाम को जीत न मिली होती तो भारत का भावी इतिहास आज कुछ और ही होता।

बालापुर की लड़ाई के बाद शीघ्र ही सैय्यदों का नाश कर निजाम ने कुछ दिनों दिल्ली की बादशाही की वजीरी की। लेकिन बादशाह को कमज़ोर और अपने हाथ से बादशाह का भला होता न देख स्वतंत्र होने का विचार कर वह दक्षिण में आया और औरङ्गाबाद में आकर उसने अपना राज्य स्थापित (सन् १७२३) किया। वही आजकल हैदराबाद का राज्य है। निजाम से मराठे लोग चौथ व सरदेशमुखी माँगने लगे। इसी से दोनों में बिगाड उठ खड़ा हुआ। दोनों ही महाराष्ट्र-देश पर अपना शासन जमाना चाहते थे। इसलिए बाजीराव और आगे के पेशवा इस निजाम-राज्य से बराबर नियम से लडाई लड़ते रहे। इसी प्रकार पश्चिमी किनारे पर जंजीरा में सीदी सरदार मुगल जहाजी बेडे के कर्त्ता धर्ता थे। वे लोग मराठों को तंग किया करते थे। इनके अतिरिक्त यूरोप से आये हुये पुर्त्तगीज लोग भारत में आकर गोवा, वसई इत्यादि स्थानों पर अपना अधिकार जमाये बैठे थे। वे भी पेशवा के साथ लड़ाई करने लगे। एक ही समय कौन कौन शत्रु थे और उनके साथ मराठे कहाँ कहाँ लडाई लडते थे, इसका वर्णन आगे किया जायगा।

निजामुल्मुल्क मराठों का शासन शान्ति के साथ चलने न देता था और शाहू तक को उखाड फेकने का प्रयत्न करता था। तब बाजीराव ने उसके साथ प्रबल युद्ध करके सन् १७२८ में पालखेड में उसे बिलकुल हरा दिया और मराठा शक्ति की गृह-कलह में हाथ न डालने की प्रतिज्ञा निजाम से करा ली।

ताराबाई के झगडे का निपटारा करने के लिए उसके साथ शाहू ने पहले ही सन्धि करके उसे कोल्हापुर का राज्य अलग कर

दिया था। इस स्थान पर राजसबाई का लडका राज्य करता था। इसका नाम सम्भाजी था। यह निजाम से जा मिला। तब शाहू ने उससे लड़ने के लिए प्रतिनिधि को भेजा। इस युद्ध में प्रतिनिधि से वह हार गया। उसे भेंट करने के लिए बुलाकर उसने उससे संधि करके कोल्हापुर के स्वतन्त्र राज्य का दान पत्र दिया। यही संभाजी कोल्हापुर के वर्त्तमान छत्रपति राजवंश का आदि-पुरुष था (सन् १७३१)।

मराठाशक्ति के कितने ही पुराने सरदार पेशवाओं के विरुद्ध थे। उन्हें पेशवा का शासन रुचिकर न था। अवसर पाकर वे पेशवा के शत्रुओं से मिल जाते थे। सेनापति खंडेराव दाभाडे के सन् १७२९ में मरने के बाद उसका लड़का त्रिंवकराव दाभाडे गुप्तरीति से निजाम के साथ लिखा पढ़ी करके पेशवाओं का पतन करने का उद्योग कर रहा था। इसलिए बाजीराव ने उस पर चढ़ाई करके गुजरात में डभई नामक स्थान में उसको परास्त किया। उस लड़ाई में त्रिंवकराव मारा गया (१४-१७३१)। उसका भाई पराक्रमी न था, इसलिए गुजरात का कार्य दाभाडे के सहायक पिलाजी गायकवाड़ को दिया गया। उसके वंशज बड़ौदा के गायकवाड़ हुए। सन् १७३३ में बाजीराव ने कोंकन पर चढाई कर जंजीरा के सीदियों का अंत कर दिया।

निजामुल्मुल्क ने बाजीराव के साथ फिर छेड़छाड़ शुरु की। दिल्ली से सहायता पाकर वह मराठों का पतन करना चाहता था। बाजीराव ने ठेठ दिल्ली तक चढाई करके बादशाह को हरा दिया। यह बात निजाम न सह सका, इसलिए उसने बाजीराव से लड़ाई ठानने के लिए फौजें भेजीं। इन दोनों

फौजों की मुठभेड़ भोपाल के समीप हुई। इस लड़ाई में घोर युद्ध के बाद निजाम को बुरी तरह की हार हुई। यह हार सन् १७३८ में ८ जनवरी को हुई। इसमें अनेक वीरों के मारे जाने से निज़ाम शिथिल होकर बैठ रहा।

( ३ ) **मराठाशाही का विस्तार**—बाजीराव के समय के मराठे सरदार सारे भारत में विजय प्राप्त करने लगे। भिन्न भिन्न प्रान्तों पर अधिकार जमाने का काम भिन्न भिन्न सरदारों को बाँट दिया गया, और वे स्थान स्थान पर जाकर सदैव के लिए बस गये। शाहू ने उन्हें बहुमान और जागीर देकर इस कार्य के लिए प्रोत्साहित किया। अलिजा बहादुर, सेना साहेब सूबा, शमशेर बहादुर, सर लश्कर इत्यादि आकर्षक पद वियाँ मराठे सरदारों को शाहू के समय में मिलीं। सिंधे उत्तर-भारत में जा बसा, मालवे में होल्कर और पँवार की नियुक्ति हुई। वहाँ के राजा गिरधर और मुहम्मदखाँ बगश को हरा कर वह प्रान्त मराठों ने ले लिया। बुंदेलखंड में छत्रसाल की सहायता कर बाजीराव ने वहाँ बहुत सी भूमि अपने अधिकार में की। नागपुर को भोसलों ने अपना घर बनाया। गुजरात में सेनापति दाभाडे तथा उनके सहायक गायकवाड रहने लगे। उन लोगो ने बादशाह के सूबेदार सर बुलन्दखाँ और मारवाड़ के राजा अभयसिंह को परास्त किया। कोंकन में आँगरे रहता ही था। दक्षिण में कर्नाटक प्रात को रघुजी भोंसले ने अपने अधिकार में किया। दक्षिण महाराष्ट्र म आगे चल कर पटवर्धनो की शक्ति का प्रादुर्भाव हुआ और म्यन

पेशवा दक्षिण से उत्तर तक घूम-फिर कर महाराष्ट्र-सत्ता का विस्तार करने लगा। इस प्रकार भिन्न भिन्न प्रान्तों में मराठे सरदारों की राजधानियाँ बन गईं। ग्वालियर, धार, सागर, झाँसी, इंदौर, नागपुर, बड़ौदा अक्कल कोट इत्यादि स्थानों में मराठों का शासन होने लगा और उनका ज़ोर धीरे धीरे इतना बढ़ा कि लगभग एक सौ वर्ष तक उनकी सत्ता सार्वभौम कायम रही। इस प्रकार माराठा सरदारों ने मुग़ल-बादशाही को चारों तरफ़ से घेर लिया। बाजीराव के भाई चिमणाजी अप्पा ने सन् १७३९ में पुर्त्तगीज लोगों से बसई छीन कर कोंकन के किनारे पर महाराष्ट्र-शासन का अधिकार जमाया। इस राज्य-विस्तार से हर प्रकार के लोगों का कर्त्तव्यक्षेत्र बढ़ गया। अनेक प्रकार के उद्योगों द्वारा व्यवसाय में सैकड़ों घरानों का उदय हुआ। इनमें से अनेक लोगों के वतन अब भी विद्यमान हैं। इनके उस समय के उद्योगों की कथाओं से महाराष्ट्र-काल का इतिहास बड़ा ही मनोरञ्जक हो गया है। सारस्वत तक समस्त ब्राह्मण, मराठे, परभू, वैश्य और सब प्रकार के कला प्रवीण साहूकार इत्यादि प्राय बड़ी तेजी के साथ उन्नति करने लगे। इन सब का हाल जानने के लिए बड़ी पुस्तक पढ़नी चाहिए। शाहू के दरबार में उनके निज का काम-काज करने वाले चिटणीस गोविन्द खंडो की निस्पृहता और राष्ट्र सेवा, तथा उसके बाप और बाबा का अनुपम स्वार्थ-त्याग प्रशंसनीय है। इस चिटणीस घराने ने लेखनी ही पकड़ी थी और सरंजामी सरदार पद का त्याग किया था। लेकिन राष्ट्र के इतिहास को लेखबद्ध करने का सौभाग्य उसी को प्राप्त हुआ। ऐसे कितने ही कुटुम्बों की नामावली दी जा सकती है जिसको देने के लिए यहाँ स्थान नहीं है।

इस प्रकार पेशवाओं द्वारा शुरू किया गया उद्योग उन्नत होने लगा परन्तु मराठे सरदार सब एक मत होकर न रहते थे। इसलिए उनकी सत्ता चिरस्थायी न रही। बाजीराव को पैसे की बडी अडचन पड़ती थी। उसके ऊपर कर्ज भी अधिक हो गया था। सन् १७४० में उत्तर-भारत पर आक्रमण करने के लिए जाते समय मार्ग में नर्मदा के तट पर अकस्मात् उसने शरीर त्याग किया। वह "गुरीला" ढङ्ग की लडाई लड़ना खूब जानता था। वह शूर और यशस्वी योद्धा था। उसके समय में अनेक लोगों की प्रसिद्धि हुई। बाजीराव के दो पुत्र—बालाजी राव और रघुनाथ राव थे। चिमणाजी अप्पा भी इसी वर्ष दिसम्बर मास की १७ तारीख को मर गया। उसके लड़के का नाम सदाशिव राव था। ये तीनों ही आगे चलकर प्रसिद्ध हुए।

(४) पेशवा नाना साहब—इसके समय में रघूजी भौंसले और फतहसिंह भौंसले ने कर्नाटक पर आक्रमण करके त्रिचनापल्ली पर अधिकार किया। वहाँ मुरारराव घोरपड़े को प्रबन्ध के लिए नियुक्त करके तथा तजौर के महाराष्ट्र राजा को तग करने वाले कर्नाटक के नवाब दोस्तअली को मार कर उसके दामाद चदा साहब को सतारा लाकर कैद कर दिया था। बाजीराव के मरने पर उसके बडे लड़के बालाजी उर्फ नाना साहब को शाहू ने पेशवाई का पद दिया। वह भी अत्यन्त चतुर था। अपने पूर्वजों के द्वारा किये हुए कार्य को उसने जोरों के साथ आगे बढाया। नागपुर के भोंसले और बडोदे के गायकवाड ये दोनों ही नाना साहब के विरुद्ध थे। ये चाहते थे कि पेशवा के प्रतिबन्ध में न रहकर उसका नाश करके स्वतत्रता से राज्य करें। गायकवाड़ ने गुजरात प्रान्त पर अपनी सत्ता जमाई थी और भौंसलों

ने नागपुर व ठेट बगाल तक का देश अपने अधिकार में किया था।

पेशवा नाना साहब पर शाहू का पुत्रवत् स्नेह था। जिस समय उसे पेशवाई मिली उस समय उसकी अवस्था केवल १८ वर्ष की थी। शीघ्र ही बाजीराव और चिम्माजी अप्पा के द्वारा किये गये उद्योग को सफल करने का नाना साहब ने सकल्प किया। वह स्वभाव से गम्भीर, लिखने में कुशल, व्यवहार में चतुर और बातचीत में दूसरे पर प्रभाव डालनेवाला था। उसने कोल्हापुर के महाराज सम्भाजी के साथ मैत्री कर ली थी। निज़ाम से मिलकर उसने उसे अपना लिया था। उत्तर-भारत में बुन्देलखंड, प्रयाग, काशी, गया, मुर्शिदाबाद तक आक्रमण कर उन प्रान्तों में मराठों की धाक जमा दी थी। दिल्ली के बादशाह से मालवा की सूबेदारी मराठों के लिए लिखा ली थी। पहले रघुजी भोंसले पेशवों के बहुत विरुद्ध रहता था। इसीलिए नाना साहब ने युद्ध में शाहू के द्वारा उसका गर्व नष्ट करा के उसके साथ सन्धि करके स्नेह स्थापित किया। प्रतिनिधि और आँगरे भी पेशवा के विरुद्ध थे। इनमें से प्रतिनिधि के हाथ में कोई सत्ता न थी। सन् १७५६ में नाना साहब ने अगरेजों की सहायता लेकर आँगरे को हराया। अंगरेजों ने बम्बई-द्वीप लेकर उस पर अपनी बस्ती बसाई थी। पेशवों ने पुर्तगीज़ों का नाश करके पश्चिमी किनारे पर अंगरेज़ों का एक शत्रु कम कर दिया था और नाना साहब ने अगरेज़ों को सहायता देकर आँगरे का पतन किया। इससे पश्चिमी किनारे पर अगरेज़ों को कोई रोक-टोक करनेवाला न रहा। अपने जहाजी बेड़े को स्वय ही डुबाना पेशवा की बड़ी भारी भूल थी।

( ५ ) शाहू की मृत्यु—१४ १२ १७४९ को शाहू छत्रपति की मृत्यु हुई। इस राजा को बड़ा भाग्यशाली कहना चाहिए। आठ वर्ष की अवस्था में अपनी माता के साथ बादशाह की कैद में रहा। वहाँ से पचीसवें वर्ष में उसका छुटकारा हुआ। इसके बाद ४२ वर्ष तक शान्ति और न्याय के साथ शासन करके उसने राष्ट्र का प्रेम सम्पादित किया। सभी सरदार और प्रजागण उस पर श्रद्धा रखते थे और उसकी आज्ञा का पालन करते थे। उसी के शासन-काल में मराठों का देश के सभी प्रान्तों में प्रवेश हुआ। लेकिन उसने शासन की कोई चिरस्थायी व्यवस्था नहीं की। तो भी उसने अपने सादे और पवित्र व्यवहार से शत्रु मित्र के चित्त पर एक सी छाप लगा कर सब जातियों व सब पेशों के लोगों के सामने उद्योग करने के लिए नवीन क्षेत्र खड़ा कर दिया था। महाराष्ट्र में अनेक घरानों का उदय इसी शाहू के शासन काल में हुआ था। शाहू के कोई सन्तान न थी। इसलिए ताराबाई के नाती रामराजा को गद्दी पर बैठाने और पेशवा को राज-काज करने की आज्ञा देकर वह मरा था। इस आज्ञा के अनुसार ताराबाई की सम्मति लेकर नाना साहब ने रामराजा को लाकर सतारा की गद्दी पर बैठाया। परन्तु रामराजा निर्बल था। उसको गद्दी पर बैठाकर ताराबाई शासन की सारी सत्ता अपने हाथ में लेना चाहती थी। इसलिए उससे पेशवा की नहीं पटी। यही कारण है कि उसने पेशवा के हाथ से सारी सत्ता छीन लेने के अभिप्राय से दमाजी गायकवाड़ को गुजरात से फौज ले कर बुलाया। दमाजी ने आकर बड़ा गड़बड़ फैला दिया। परन्तु पेशवा ने उसको नीचा दिखाकर कैद कर लिया और उससे आधा गुजरात देने की प्रतिज्ञा लिखा ली। इसके बाद पेशवा

ने सतारा छोड़कर पूना में ही अपना सारा कार्य शुरू किया और प्रतिनिधि, सचिव इत्यादि मंडली के साथ स्वतंत्र संधि कर के ताराबाई हार कर बैठ रही। उधर ताराबाई ने रामराजा को सतारा के किले में सख़्त कैद कर पेशवा के साथ विरोध खड़ा किया। किन्तु इस विरोध का कुछ फल न हुआ और वह सन् १७६१ में ९ नवम्बर को मर गई। रामराजा को वास्तव में ताराबाई के नाती न होने की बात पीछे प्रकट हुई। इससे मराठों में बड़ा प्रपंच उठ खड़ा हुआ। उसमें चतुरता भी न थी। और इधर राज-वंश के साथ कृत्रिम सम्बन्ध खुलने से छत्रपति के राज्य का विलक्षण उत्तरदायित्व भी आ पड़ा। इससे कोल्हापुर और सतारा दोनों के ही राज्य का क्षय हुआ।

पेशवे पूने में रहने लगे। इससे सतारा का महत्त्व कम होकर पूना ही आगे मराठा-राज्य की राजधानी बना। भिन्न भिन्न सरदारों के एक होकर एक साथ उद्योग करने की पद्धति शिवाजी ने चलाई थी। लेकिन बादशाह के आक्रमण के समय से इस पद्धति का नाश हो गया और एक दूसरे से अलग रह कर उद्योग करने वाले, सरंजामी सरदार बन कर वे अपने अपने स्वार्थ की पूर्ति करने लगे। उनको एक सूत्र में बाँधने का काम शाहू ने केवल अपने प्रभाव से थोड़ा बहुत किया था। उसकी मृत्यु ने यह एक बन्धन भी तोड़ दिया। इससे मराठा मंडल में फूट फैल गई। इस फूट को दूर करने का प्रयत्न कुछ समय तक पेशवों ने किया, लेकिन जब उन्हीं के घर में कलह उठ खड़ी हुई तब अन्त में राज्य का नाश हो गया।

# नवाँ अध्याय

## छत्रपति रामराजा, पेशवा नाना साहब

### सन् १७५०-१७६१

१—राज्य विस्तार के दो विभाग २—उत्तर-भारत में चौथवसूली का अधिकार
३—दत्ताजी सिंधिया का वध ४—पानीपत का भीषण संग्राम

(१) राज्य-विस्तार के दो विभाग—मराठों का राज्य उत्तर भारत और दक्षिण भारत दोनों ही देशों में फैल रहा था। इनमें से दक्षिण भारत में महाराष्ट्र-शक्ति के विस्तार करने का कार्य शाहू ने कोल्हापुर के संभाजी को सौंप दिया था और उत्तर भारत में महाराष्ट्र-शक्ति के विस्तार का भार स्वयं शाहू ने अपने हाथ में लिया था। किन्तु जिस प्रकार शाहू ने नवीन सरदारों को जमाकर जोरों के साथ उत्तर भारत में महाराष्ट्र शक्ति की स्थापना करने का कार्य किया था, वैसे ही उत्साह के साथ दक्षिण भारत में संभाजी ने कोई काम न किया। दक्षिण में तंजौर भोसलों का छोटा सा राज्य शाहजी के समय से ही अनेक शत्रुओं से अपनी रक्षा करता हुआ निर्वाह कर रहा था। उसकी रक्षा और शिवाजी द्वारा जीते हुए भूभाग की रक्षा करने के लिए शाहू ने " आक्रमण करवाये थे। इस ओर के कार्य का जारी रखने के लिए शाहू की मृत्यु के बाद नाना साहब ने भी ध्यान दिया और

सदाशिवराव को साथ लेकर नाना साहब ने कर्नाटक पर लगातार आक्रमण कर वहाँ का अधिकांश भूभाग महाराष्ट्र-सत्ता के अधीन किया।

उत्तर में राज्य विस्तार का जो कार्य बाजीराव ने प्रारंभ किया था उसको भी नाना साहब ने अपने ऊपर ले लिया, लेकिन उसके स्वयं उत्तर-भारत में न जाने से काम बिगड़ता गया। मुगल-बादशाही बिगड़ती चली जा रही थी। सन् १७३८ में ईरान के नादिर शाह ने दिल्ली पर आक्रमण करके वहाँ के लोगों का भयंकर नाश करके अनेक शताब्दियों की जमी हुई सम्पत्ति लूट कर स्वदेश की राह पकड़ी थी। इस भयंकर परिस्थिति के कारण मुगल-बादशाह में आगे बढ़ने या अपनी रक्षा करने की शक्ति न रह गई थी। नादिर-शाह के बाद अहमदशाह अब्दाली ने अफ़ग़ानिस्तान से आकर सन् १७४८ से भारत पर आक्रमण करना शुरू कर दिया था। दिल्ली के पड़ोस में रुहेले नाम के कुछ अफ़गान सरदार रहते थे, वे अब्दाली से जा मिले थे और उन्होंने मराठों से झगड़ा मोल ले लिया था। इस झगडे का कारण आगे दिया जाता है।

( २ ) उत्तर-भारत मे चौथवसूली का अधिकार—भारत के भिन्न भिन्न भागों में चौथ और सरदेशमुखी के कर बैठा कर उन प्रान्तों को अपने अधीन करने का कार्य बाजीराव ने प्रारंभ किया था। उसी का अनुसरण करते हुए सिन्धिया, होलकर, बुंदेले इत्यादि सरदार मालवा और बुन्देलखंड को हस्तगत कर आगरा और दिल्ली की ओर बढने लगे और यमुना को पारकर दुआबे में भी उन्होंने अपना प्रभाव जमाया। जिन प्रान्तों में मराठों का अधिकार हो जाता या जहाँ ये लोग कर वसूल करते, विदेशियों के आक्रमणों से वहाँ की रक्षा करने का भार

अपने ऊपर ले लेते । उत्तर में अकाली और दक्षिण में मराठे दोनों ओर से शत्रुओं का भय दिल्ली के बादशाह को सदैव बना रहता था। दोनों ओर से भय त्रस्त होने के कारण बादशाह को अपनी रक्षा का उपाय सोचना पड़ा। नादिरशाह द्वारा की गई दिल्ली की लूट की पुनरावृत्ति रोकने के लिए बादशाह ने यह निश्चय किया कि अहमदशाह अब्दाली के आक्रमणों को रोकने के लिए मराठों से मेल किया जाय। उसके वजीर गाजीउद्दीन का मराठों से मेल था। उसके परामर्श से बादशाह ने सिन्धिया और होल्कर को बुलाकर उनके साथ सन् १७५० में सन्धि कर सिन्धु-पर्यन्त प्रान्तों की चौथ और सरदेश मुखी वसूल करने का अधिकार उनको दे दिया। और इसके बदले में सिन्धिया और होल्कर ने बादशाह के दुश्मन अब्दाली और रुहेलों का प्रबन्ध करने का भार अपने ऊपर ले लिया। वास्तव में अटक से प्रयाग काशी तक के प्रदेश को सुरक्षित रखने का काम बहुत बड़ा होने के कारण उन्हें नहीं सौंपा गया था, क्योंकि इस काम के लिए धन और फौज की अधिक आवश्यकता थी। यह सन्धि जयाप्पा सिन्धे और मल्हारराव होलकर ने पेशवा के नाम लिखाई थी। इस समय दिल्ली के बादशाह के दरबार में दो पक्ष थे। एक पक्ष गाजीउद्दीन और मराठों का था। इसका मत था कि भारतीय लोग एक होकर विदेशियों के आक्रमणों से भारत की रक्षा करें। दूसरे पक्ष में रुहेले व अन्य मुसलमान सरदार थे। ये लोग यह चाहते थे कि सब मुसलमान एकत्र होकर हिन्दुओं से दिल्ली की रक्षा करें, इस काम में विदेशी मुसलमानों की सहायता भी यदि लेनी पड़े तो कोई हानि नहीं। दिल्ली के मुसलमानों को मराठों का इस प्रकार दिल्ली के बादशाह से मिल जाना अच्छा न

लगा। इनमें नजीबखाँ नाम का एक रुहेला सरदार मुखिया था। उसने बादशाह की माँ से मिलकर और उसकी सम्मति प्राप्त कर मराठों को शिथिल करने का उद्योग किया। इसी अभिप्राय से उसने अब्दाली को हर प्रकार की सहायता देकर उसे बार बार भारत में आने के लिए प्रेरित किया। इस षड्यंत्र को निष्फल करने के लिए पेशवा ने रघुनाथराव को सिन्धे और होलकर की सहायता के लिए भेजा। इस प्रकार मराठों और अब्दाली के बीच झगड़े की जड़ पड़ी, उसका अन्त पानीपत के मैदान में ही हुआ।

सैकड़ों वर्षों से जमे हुए मुसलमानों के राज्य के इस समय मराठों-द्वारा जीते जाने का अनुमान लोगों को हो रहा था। वास्तव में दिल्ली की बादशाही जीतने का काम हाथ में न लिया गया था। मराठे उत्तर भारत पर आक्रमण करने लगे थे। उस समय वहाँ के लोगों को बड़ा दु ख हुआ। शिवाजी की चलाई पद्धति का नाश इस समय तक हो चुका था। धन का अभाव होने लगा था। इसलिए मराठे लोग मनमानी लूट करने लग गये थे। प्राय लूट के अभिप्राय से ही वे लोग लड़ाई में जाते थे। उस समय राजपूत इत्यादि उत्तर के हिन्दू लोगों को मराठों की लूट-पाट से बड़ा दु ख हुआ। इससे मराठों की उद्देशसिद्धि में अड़चनें आने लगीं। उन पर प्रभाव जमाने में रघुनाथराव अशक्त था। उत्तर में लड़नेवाले सरदारों को वश में रखने तथा उनसे काम कराने की शक्ति भी उसमें न थी। उसका व्यवहार भी शुद्ध न था। इससे किसी भी प्रश्न में वह स्वयं कोई बात निश्चय न कर सकता था। इसलिए उद्योगशील मराठे सरदारों को वह एक दूसरे के साथ मेल करा कर न रख सका। सिंधिया और होल्कर में बिगड़ रही थी। इस वैमनस्य का अन्त भी रघुनाथराव न कर

सका। कुम्भेरी पर घेरा डालते समय मल्हारराव का लड़का प्रसिद्ध अहिल्याबाई का पति खण्डेराव होल्कर १७३१७५४ को गोली लगने से मर गया। इससे होल्कर अत्यधिक चिढ़ गया। इससे जयाप्पा रूठ कर मारवाड़ की ओर चला गया। वहाँ राजपूतों ने नागार में उसे मार डाला (३० ६-१७५५)।

इधर नजीबखाँ ये सब बातें अब्दाली को अच्छी तरह बता कर भारत पर उसे चढ़ा लाया। उसने आकर दिल्ली पर सन् १७५७ में अधिकार जमा लिया। इस प्रकार दिल्ली लेकर वह दक्षिण की ओर बढ़ा और उसने मथुरा के हिन्दू-देवालय को नष्ट कर दिया और उसे लूटा। इसी समय उसने दिल्ली को अपने अधिकार में रखने का पक्का प्रबन्ध करना चाहा, लेकिन उसकी फौज में महामारी फैल जाने से उसके सिपाही अफगानिस्तान को लौटने लगे।

अब्दाली का प्रबन्ध करने के लिए फिर भी रघुनाथराव को ही पेशवा ने दिल्ली भेजा। उसके दिल्ली पहुँचने तक अहमद-शाह दिल्ली से निकल गया था। रघुनाथराव ने दिल्ली का प्रबंध कर पञ्जाब पर चढ़ाई की। पञ्जाब की रक्षा उस समय अहमद शाह अब्दाली का लड़का तैमूरशाह कर रहा था। उसको भी मराठों ने मार भगाया और अटक तक उसका पीछा करके सिन्धु नदी का पानी दक्षिण के घोड़ों को पिलवाया ( सन् १७५८ )। बस यहाँ मराठों के उत्कर्ष की सीमा का अन्त हुआ। मराठों का झंडा अटक पर फहरा गया। नजीबखाँ इत्यादि मुसलमान सरदारों को मराठों की यह विजय बेतरह खटकी। पञ्जाब का पक्का प्रबन्ध किये बिना ही रघुनाथराव दिल्ली को लौट पड़ा। वहाँ के बन्दोबस्त का कार्य उसने दत्ताजी सिन्धिया को सौंप दिया। इस

काम में होल्कर ने दत्ताजी की सहायता न की। स्थान स्थान पर मराठों की छोटी छोटी फौजें थीं। उनमें ऐक्य न होने से उनकी स्थिति शिथिल हो गई। इस स्थिति का ठीक ठीक अनुमान नाना साहब पेशवा को न हो पाया। स्वयं तो कभी उत्तर-भारत में उसने पैर रक्खे न थे। इसी से वहाँ गडबड़ और अव्यवस्था फैल गई और अब्दाली व नजीबख़ाँ का बल बढने लगा।

( ३ ) दत्ताजी सिन्धिया का वध ( १०-१०-१७६० )— नजीबख़ाँ की मंत्रणा से प्रेरित होकर अहमदशाह अब्दाली सन् १७५९ के अन्त में पञ्जाब पर चढ दौड़ा और वहाँ से मराठो की फौजों को भगा कर सीधा दुआवे में पहुँचकर दत्ताजी सिन्धिया पर वार करने लगा। उस समय मल्हारराव होल्कर जयपुर के समीप था। इसलिए कुछ समय ठहरकर अपना बचाव न करके दत्ताजी ने एकाएक अब्दाली का सामना करने का निश्चय किया। उसका नाती जयाप्पा का लड़का जनकोजी भी उसके साथ था। इसके सिवा सिन्धिया के साथ अन्य अनेक शूरवीर भी थे, जो सिन्धिया के लिए प्राण त्याग करने में हिचकने न थे। उसने मल्हारराव को अपनी फौज लाने के लिए लिखा और स्वय अब्दाली का सामना करने को निकला। थोड़े दिनों के बाद सिन्धिया और अब्दाली इन दोनों का सामना हुआ। यमुना के तट पर दिल्ली के समीप एक तट पर सिन्धिया और दूसरे तट पर अब्दाली का पड़ाव पड़ा। १० जनवरी सन् १७६० को अब्दाली और नजीबख़ाँ की फौजें यमुना पारकर दत्ताजी पर आक्रमण करने लगीं। उस समय दत्ताजी उनको रोकने के लिए गया था, अत॰ नदी में ही दोनों फौजो का आमना-सामना हुआ और लड़ाई शुरू हुई। इसमें दत्ताजी जख्मी होकर गिर पड़ा उसी समय शत्रु ने उसका सिर काट लिया। जनकोजी के हाथ

में गोली लग जाने से वह भी गिर पड़ा, लेकिन उस लोगा ने घोड़े पर सवार कराकर भगा दिया। इस तरह सिन्धिया की पीछे हटी हुई फौज होल्कर से आ मिली। कुछ दिनों आराम करके फिर सिन्धे और होलकर की फौजों ने मिलकर दुआबे पर अधिकार किया। किन्तु वहाँ सफलता न मिलने से ये सभी फौजें चंबल के दक्षिणी तट पर आ गईं। इस प्रकार अब्दाली ने मराठों का इतने दिनों का किया हुआ उद्योग निष्फल कर दिया। और इस समय स्वदेश वापस न जाकर वह दिल्ली के उस पार सालाबाद के पास दुआब में अपना घेरा डालकर बैठ गया।

(४) पानीपत का भीषण संग्राम (१४१ १७६१)—ये समाचार नाना साहब पेशवा के पास पहुँचे। उस समय उसके स्वयं अहमदनगर में रहने के कारण उसकी फौजें निजाम पर चढ़ाई कर रही थीं। इन फौजों का आधिपत्य सदाशिवराव को दिया गया था और पेशवा का बड़ा लड़का विश्वासराव भी निजाम से लड़ रहा था। इब्राहीम खाँ गार्दी* इत्यादि तोपखाना चलाने वाले शूर सरदार सदाशिवराव के साथ थे। इन सबों ने उदगीर

* गार्दी अर्थात् गान, पश्चिमी कवायद सीखे हुए पैदल सिपाही बहुधा उत्तर के पठान और पुरबिया इत्यादि जाति के लोग थ। इनमें मराठे न थे। हथियार, बन्दूक और वेतन ८) से १५) प्रतिमास। प्रथम सेनापति बुसी ने ये पलटन पहले महाराष्ट्र में तैयार की थीं और उन्हें तोपखाने का भी काम सिखाया था। इस विषय में पेशवों ने अपने निज के आदमी तैयार न कर बुसी के सिवाय मुजफ्फरखाँ, इब्राहीमखाँ, इत्यादि को अपनी नौकरी में रख लिया था। ये भाड़े के काम करनेवाले सिपाही, पैसे के लिए अनेक साहस के करते थे। एक बार खाँ ने सदाशिवराव को मार डालने

में निजाम को परास्त किया और उसका ६० लाख का भूभाग छीन लिया। लेकिन साथ ही दत्ताजी के मारे जाने का समाचार सुन सदाशिवराव सीधा उत्तर-भारत की ओर चल पड़ा और पटदूर में पेशवा से मिल गया। यहाँ पेशवा ने सदाशिवराव और विश्वासराव को फौजें, सरंजाम और इब्राहीमखाँ को तोपखाना देकर सन १७६० का बदला लेने के लिए अब्दाली के विरुद्ध भेजा। सदाशिवराव पक्का, निस्पृह, हिसाब और व्यवहार में जल्दबाजी करने वाला और सब से जबरदस्ती काम लेने में चतुर था। केवल उसका स्वभाव हठी था। अपने ऊपर आई विपत्ति का ठीक ठीक अनुमान न करने की कमी उसमें थी। सेनापति के काम में वह अब्दाली के बराबर न था, तो भी महाराष्ट्र में उसकी योग्यता का अन्य आदमी न मिलने के कारण पेशवा ने फौजों का मुख्याधिकार उसी को सौंपा था। उसके साथ मराठों के बड़े बड़े सरदार भी थे। वर्षा-काल में ही मराठों की फौजों ने दिल्ली पर अधिकार जमा लिया। अहमदशाह की फौज यमुना के उस पार छावनी डाले पड़ी थीं। परन्तु नदी को पारकर अब्दाली पर मराठों ने आक्रमण न किया। इसलिए यमुना के किनारे किनारे उत्तर की ओर जाकर उन्होंने कुञ्जपुरा में अब्दाली के मुख्य मोर्चे को ले लिया। यह स्थान कुरुक्षेत्र के समीप था। इसके बाद ही अब्दाली को बागपत के समीप यमुना पार करने की सुविधा मिलने से उसने अपनी फौजें यमुना के इस पार दिल्ली की ओर उतार दीं और अपनी फौजों को मराठों के दक्षिण की ओर ले आया। इससे सदाशिवराव का दिल्ली का पाया टूट गया। वहाँ से थोड़ी दूर लौटकर इब्राहीम की सलाह से सदाशिवराव ने पानीपत गाँव के पास

मोर्चाबंदी की। उसकी इच्छा थी कि अब्दाली को भूखों मारकर स्व उसको पराजित करे। लेकिन रूहेले आदि अब्दाली के साथ थे, इसलिए अब्दाली ने मराठों की उपेक्षा की। दो अढ़ाई मास तक दोनों शत्रु मोर्चाबंदी किये एक दूसरे के सामने बैठे रहे। इस बीच में कई छोटी मोटी लड़ाइयाँ हुई, जिनमें बलवन्तराव मेहेंदले, गोविन्द पंत बुन्देले इत्यादि सरदार मारे गये। बाद को अन्न इत्यादि आना बन्द हो जाने से भी मराठे निरुपाय हो गये। तब १४ जनवरी सन् १७६१ को मराठी सेनाओं ने अब्दाली पर चढ़ाई की। दोपहर तक तुमुल युद्ध हुआ, तीसरे पहर विश्वासराव हाथी पर सवार होकर निकला। वह गोली लगने से तत्काल मर गया। तब सदाशिवराव का धैर्य जाता रहा और वह लड़ाई में स्वयं घुस पड़ा। उस समय सर्वत्र गड़बड़ फैल गया और मराठों का संहार हुआ। सदाशिवराव, जनकोजी सिन्धे, यशवंतराव पवार, इब्राहीमखाँ गार्दी, शमशेर बहादुर इत्यादि अनेक नामांकित सरदार मारे गये। मल्हारराव होलकर, दामाजी गायकवाड, महादजी सिन्धिया, नाना फड़नवीस इत्यादि कुछ गिनती के सरदार बचकर लौट पाये।

पानीपत के इस लोमहर्षण काण्ड से महाराष्ट्र में बड़ा आतंक फैल गया। सभी कार्यकर्त्ताओं की एक सम्पूर्ण पीढ़ी कट डाली गई। पेशवा नाना साहब और फौज लेकर ग्वालियर तक पहुँच पाया था कि पानीपत के इस पराजय का समाचार उसे मिला। यदि उस समय लड़ाई से बचे हुए लोग दिल्ली में ही ठहरे रहते तो पेशवा के साथ आई हुई सेना की सहायता से मराठों का कार्य सिद्ध हो गया होता, क्योंकि अब्दाली की भी फौज इस युद्ध में खप चुकी थी और भारी हानि उठा चुकी थी।

अब्दाली को धन की कमी पड़ गई थी, इसलिए इस युद्ध के बाद ही उसे महीने दो महीने के भीतर स्वदेश लौट जाना पड़ा। वास्तविक अव्यवस्था के कारण ही मराठों का इतना संहार हुआ। कौन मरा और कौन बचा, इसी का पता लगाते लगाते उनके दिन व्यर्थ चले गये। विश्वासराव, सदाशिवराव तथा अन्य बड़े बड़े सरदारों के मारे जाने से पेशवा को भारी धक्का लगा। इससे उसको चित्तभ्रम हो गया और पूना वापस आकर २३ जून १७६१ के दिन पर्वती के बाड़े में उसने शरीर त्याग किया। इस समय उसकी अवस्था केवल चालीस वर्ष की थी।

बालाजी पन्त नाना, बाजीराव, नानासाहब व माधोराव—ये चारों पुरुष पेशवा घराने में एक दूसरे के जोड़ के पराक्रमी और कर्त्तव्यशूर निकले। पहले व्यक्ति ने मराठा-शक्ति की जो जड़ जमाई उसको सिद्ध करने का सब ने प्रयत्न किया। हिसाब की पद्धति मराठी राज्य में न चल पाई थी। उसे नाना साहब ने परिपूर्ण की। नाना फड़नवीस इत्यादि बाद को प्रसिद्ध होनेवाले व्यक्ति नाना साहब के समय में ही शिक्षित और प्रबुद्ध हुए थे। उसके बाद उसके लड़के माधवराव को जो सोलह वर्ष का था, पेशवाई का भार सौंपा गया। उसने पानीपत के अधूरे कार्य को पूरा किया।

# दसवाँ अध्याय

## छत्रपति रामराजा—पेशवा माधवराव

सन १७६१-१७७२

१—राक्षस-भुवन की लड़ाई  २—रघुनाथराव को कैद
३—बादशाह की दिल्ली में स्थापना  ४—माधवराव की अकाल मृत्यु
५—मुरारराव घोरपड़े

(१) राक्षस-भुवन की लड़ाई—नाना साहब की मृत्यु के बाद पेशवाई के वस्त्र यथाविधि माधवराव को मिले। उस समय उसके चाचा रघुनाथराव की अवस्था सत्ताइस वर्ष की थी। इसलिए बड़प्पन तथा अनुभव अधिक होने के कारण उसी के कुटुम्ब का महत्त्व अधिक माना जाने लगा। किंतु उसका स्वभाव उस महत्त्व का अधिकारी न था, क्योंकि वह चंचल प्रकृति का था। सब की बातें शान्ति से सुनकर उनकी साध्यता और बाधकता का यथाविधि विचार करके उसका सार निकाल कर उसके पालन में वह सर्वथा असमर्थ था। जैसा कुछ किसी ने कह दिया वैसा मान लिया। दूसरी बार किसी ने अन्यथा समझाया तो बस वैसा ही कर लिया। इस प्रकार चंचलमति का परिणाम पेशवा माधवराव को सहन करना पड़ा।

